सकामत्व के कारण से। वैष्णव धर्म में केवल निष्काम ही का स्वीकार है। क्या गीता में क्या भागवत में प्रपत्ति और अहैतुकी भक्ति ही उपासकों को उपदिष्ट हुई है। व्यक्त और अव्यक्त उपासना रूप से भक्त लोग भगवान् की उपासना करते हैं। इन दोनों में व्यक्तोपासना सहज है और अव्यक्त उपासना बड़ी कठिन है। यह बात गीता के द्वादश अध्याय में कही गई है। सगुण अथवा साकार रूप से भगवान् की उपासना व्यक्तोपासना है। इसमें उपास्य, उपासक-भाव जब तक है तब तक द्वैतभाव अवश्य ही रहता है। पराभक्ति की अवस्था में जब उपासक भक्त उपास्य देवता के साथ तन्मय हो जाता है तब द्वैत का नाश हो जाता है। उस अवस्था में द्वैताद्वैतवाद का अवसर कहां॥

यह परमानन्द की अवस्था है। भगवद्भक्त बहुत ऐसे हैं जो उपासक भाव को कदापि त्यागना नहीं चाहते। उनको उसी में महा आनन्द मिलता है। ऐसे भी भक्त हैं जो मुक्ति की अवस्था में भी भक्ति का आनन्द भोगना श्रेय-मार्ग समझते हैं। भागवत में विष्णु-भक्ति को ही प्रधान माना है॥

शैव, शाक्त, गाणपत्य, वैष्णव, सौर, इस पाँच प्रकार की उपासना को पञ्चायतन कहते हैं। भक्त इन पाँचों में से एक को तो इष्टदेव ग्रहण कर उसकी आराधना विशेष रीति से करते हैं। पर और चार को छोड़ते नहीं। निन्दा तो किसी की नहीं होनी चाहिए। यही उदार मार्ग है। पर साम्प्रदायिक कट्टरपन से परस्पर विरोध भी देखने में आता है। ऐसे भी कट्टर वैष्णव सम्प्रदाय हैं कि महादेव के मन्दिर में नहीं प्रवेश करेंगे। और ऐसे शैव हैं जो शालग्राम की मूर्त्तियों को शिवमन्दिर के चढ़ने की सीढ़ी के नीचे बिछा-कर जमा देते हैं कि चढ़ते समय सब कोई पैर से कचर कर चलें। भला ऐसे द्वेष से शान्ति सुख कहाँ ? पर ये भी अपने अपने को महाभक्त ही समझते हैं।

भागवत में कई जगह वैदिक कर्मकाण्ड की निन्दा पर उक्तियाँ मिलती हैं। इससे सकाम उपासना से निष्काम की श्रेष्ठता पर ज़ोर दिया गया है, यही समझना चाहिए न कि वेद को हेठी करने के आशय से। यह शास्त्रीय न्याय है कि एक की निन्दा उसके अपमान के अभिप्राय से नहीं की जाती, पर प्रतिपाद्य के प्रशंसा के अभिप्राय से की जाती है। ऐसा न किया जाय तो भागवत अवैदिक ठहराया जायगा। और बिना वेद की जड़ पुराण ठहर कैसे सकता है।

नामसंकीर्तनादि पर भागवत धर्म्म की विशेष रुचि देख पड़ती है। यहाँ तक कि अजामिल ने अपने बेटे का नाम नारायण कह कर प्राण त्याग किया, उससे वैकुंठ गया। इतनी नाम-माहात्म्य की प्रशंसा की गई है। और हरिभक्तों की जाति पाँति की उच्च-नीचता भी नहीं गिनी जाती। हरि को भजे सो हरि का होई। यह असल वैष्णव धर्म्म का डङ्का है।

भक्तिरत्नावली के अँगरेज़ी अनुवाद के उपोद्घात में जो सब बातें लिखी गई हैं वे प्रायः सब उसी ढंग पर इस हिन्दी अनुवाद के उपोद्घात में भी लाई गई हैं। उद्देश्य दोनों का एक ही है।

---

श्रीगणेशाय नमः

१—श्रीकृष्णजी की जय। मनुष्यों के हृदय में जिनका वास है, अजन्मा होकर भी जिनकी यह प्रसिद्धि है कि देवकी के गर्भ में जन्म लिया, यदुवंश के बड़े लोग जिनके पार्षद थे, जिन्होंने अपनी भुजाओं से (अथवा बाहुरूप अर्जुनादि स्वजनों से) अधर्म का उच्छेद किया और जिनसे चराचर के दुख का नाश हुआ। और जिन्होंने अपने शोभायमान श्रीमुख के स्मित (मुसक्यान) से व्रजनारियों के अनुराग को उभाड़ा और बढ़ाया था। भागवत १०। ९०। ४८ शुकः

२—श्रीकृष्णजी को बार बार नमस्कार। उनके स्मरण, कीर्तन दर्शन, वन्दन, कथाश्रवण और पूजा से मनुष्य के पाप का नाश हो जाता है। और उनके यश का गान मंगलकारी है। भा० २। ४। १५ शुकः

३—श्रीकृष्णजी को बार बार नमस्कार। वे सत्पुरुषों के पाप का नाश कर देते हैं। वे अधर्मियों के ध्वंसकारी हैं। विश्वरूप हैं। मूर्तिमान् सत्व गुण हैं। सत्व गुण के भण्डार हैं। परमहंस मार्ग में जो चलते हैं उनको आत्मज्ञान देते हैं। जिस आत्मज्ञान का लाभ निरन्तर अनुसन्धान से ही होता है। भा० २। ४। १३।

४—श्रीकृष्ण मुझ पर प्रसन्न रहें। वे लक्ष्मीपति, यज्ञपति, प्रजापति, पृथ्वीपति और लोकपति हैं। वे अन्धक, वृष्णि(१) और सात्वतों के नायक और शरण हैं। बुद्धि के प्रेरक हैं, सज्जनों की गति हैं। भा० २। ४। २०।

५—श्रीव्यासजी के पुत्र श्री शुकदेवजी को नमस्कार है। उन्हों ने घोरान्धकार पार निकल जाने के अभिलाषी संसारियों पर कृपा कर अति गोप्य अध्यात्म विद्या का प्रकाशक सब वेदों का सारभूत भगवद्भक्ति का दाता भागवत पुराण कहा है। भा० १। २। ३ सूतः

६—दूर से मैंने महिमा को सुना फिर उसके पास पहुँचा। पीछे उस सुख के दाता अमृतसागर भागवत के भीतर पैठकर श्रीकृष्ण की दयारूप अंजन से निर्मल किये गये मानस नेत्रों से भगवद्भजन रूप रत्न को देखा।

७—हृदयस्थ भगवान् के आदेश से इस बहुमूल्य श्रीकृष्ण के भक्तिरत्न को वैष्णवों के प्रीत्यर्थ भागवतसमुद्र से बहुत यत्न से मैंने निकाला॥

---

(१) अन्धक और वृष्णि और सात्वत यदुवंशी क्षत्रिय थे। श्रीकृष्ण का जन्म वृष्णि वंश में हुआ था।

८—यह उज्ज्वल गुण(१) युक्त भगवद्भक्तिरत्नावली कण्ठस्थ होने से सब शरीर की शोभा होती है। घर में रक्खा रहे तो सब अन्धकार (२) को दूर करती है। ऐसी रत्नावली को पुण्यवान् मनुष्य धारण करें ॥

९—जो लोग गृहस्थी के काम काज में व्यापृत रहते हैं और उनको सावकाश नहीं मिलता कि संपूर्ण भागवत श्रवण करें, उनके लिये विष्णुपुरी का इस ग्रंथ रचने का परिश्रम सार्थक होवे।

१०—यही मनुष्यों का मुख्य धर्म्म है जिस से नारायण(३) में निष्काम और निरन्तर भक्ति हो उसी से मन स्वच्छ रहता है। भा० १।२।६ सूतः

११—भगवान् वासुदेव में भक्ति करने से वैराग्य और आनुभविक औपनिषद् ज्ञानशीघ्र उत्पन्न होता है।

१२—सत्व, रजः और तमः यह तीनों गुण प्रकृति के हैं। इन गुणों से युक्त होकर एकही परमात्मा नारायण ब्रह्मा शिव इन नामों को रखते हैं और स्थिति, सृष्टि और संहार कर्म करते रहते हैं। मनुष्यों को परम मंगल ( मोक्ष ) सत्व प्रधान शरीरधारी विष्णु ही से प्राप्त होता है। भा० १।२।२३ सूतः

१३—इसी कारण पंडित लोग बड़े हर्ष से मन को स्वच्छ करने वाली भक्ति भगवान् वासुदेव(४) में करते हैं। भा० १।२।२२ सूतः

१४—मुक्ति की इच्छा करनेवाले लोग भयानक रूपधारी लोकपालादि देवताओं को छोड़ कर शान्तरूपधारी नारायण (५) के अवतारों को पूजते हैं। परन्तु अन्य देवताओं की निन्दा नहीं करते। १।२।१६ सूतः

---

(१) मूल में गुण शब्द द्व्यर्थक है। गुण का अर्थ डोरी जिससे माला गूँथी जाती है। और गुण शब्द दोष का विपरीत उत्कर्ष वाचक है ही।

(२) अन्धकार से अज्ञान रूप और आलोक का अभाव दोनों अर्थ लिये गये हैं।

(३) इसी श्लोक से भक्ति रत्नावली का प्रकृत विषय ( असल मज़मून ) आरम्भ हुआ। धर्मशब्द से मनुष्य के यावतीय ( तमाम ) कर्त्तव्य अर्थ लेना चाहिये। सब से बड़ा धर्म्म तो भगवद्भक्ति है।

मूल में अधोक्षज शब्द है अधोक्षज शब्द की व्युत्पत्ति कई तरह से कोष में देखने में आती है। अधःकृतं इन्द्रियज ज्ञानं येन सः। जो चक्षुरादि इन्द्रियों से नहीं देखते सुनते। गोतीत अर्थात् अवाङ्मनसगोचर का भी अर्थ देता है।

(४) वासुदेव से वसुदेव का पुत्र ऐसा अर्थ तो प्रसिद्ध ही है। पर इसकी व्युत्पत्ति इस तरह से भी है। वसति सर्वत्र इति वासुः। वसन्ति सर्वाणि अस्मिन् इति वा वासुः। जो सब में बसे अथवा जिसमें सब बसे वह वासुः वासुश्चासौ देवश्च वासुदेवः। विष्णु और विष्णु के द्वापरयुगी अवतार दोनों अर्थ वासुदेव शब्द से आते हैं।

(५) भागवत में विष्णुभक्ति प्रतिपाद्य है। इस लिये इसमें वैष्णवों के इष्टदेव का प्राधान्य है। पर अन्य देवों की असूया ( हिंसा, द्वेष, डाह ) नहीं करना।

१५—निष्काम अथवा सकाम होकर अथवा मोक्ष की कामना कर विवेकी मनुष्य तीव्रभक्ति से परमात्मा को भजे।

२ । ३ । १० शुकः

१६—१७—वेदों का तात्पर्य्य वासुदेव के भजन ही पर है। वेद-विहित यज्ञादि भी वासुदेव ही को उद्देश्य कर के विहित हैं। ज्ञान, तप, धर्म स्वर्गादि ये सब वासुदेव की प्राप्ति के उद्देश्य से हैं।

१ । २ । २८—२९ सूतः

१८—काम और लोभ से व्यथित मन यम, नियमादि योगमार्ग के अनुसरण से वैसा शान्त नहीं होता जैसा नारायण की सेवा से। भा० १ । ६ । ३६ नारदः

१९—जब भक्तियोग से मन अच्छी तरह निश्चल और निर्मल हो गया तब व्यासजी ने (१) परमात्मा को देखा। और माया ( लक्ष्मी ) को नारायणजी की सेवा में नियुक्त देखा।

१ । ७ । ४ सूतः॥

२०-२१—जिन इंद्रियों से शब्दादि विषयों का अनुभव होता है सत्वगुणों के आधार श्रीविष्णु भगवान् में उन इंद्रियों की सहजवृत्ति (२) एकचित्तता से लगाने को निष्काम भक्ति कहते हैं।

ऐसी भक्ति मोक्ष से भी बढ़ कर है। जैसे,जठराग्नि खाये हुए अन्न को भस्म करता है वैसेही यह भक्ति लिंग (३) शरीर को भस्म कर डालती है॥ ३ । २५ । ३१—३२—

२२—कोई ऐसे भगवद् भक्त हैं जो मेरे साथ एकात्म होना नहीं चाहते हैं। अर्थात् मुझ में लय हो जाना और एकरूप होकर विष्णु बन जाना नहीं चाहते हैं। वे भक्त जन इकट्ठा हो कर मेरे यश का कीर्त्तन किया करते हैं॥ ३ । २५ । ३३ कपिलः

२३—वे भक्त जन मेरे वर देनेवाले स्वरूप का दर्शन किया करते हैं। जो सुन्दर कर्ण-भूषण से शोभित मेरे मुखारविंद से और गुलाबी लिये हुए मेरे नेत्रों से शोभायमान हैं वे भक्तजन मेरी स्तुति करते रहते हैं। इससे मैं प्रसन्न होता हूँ।

भा० ३ । २५ । ३४ कपिलः

---

(१) व्यास सब रास्ते में चल कर ठोकर खाते भये। तब नारद जी के उपदेश से विष्णुभक्ति द्वारा इष्टसिद्धि प्राप्त की।

मूल में उपाश्रया पाठ रक्खा गया है। बंगदेशीय वैष्णव अपाश्रया पाठ पसन्द करते हैं। इससे यह अर्थ लेते हैं कि नारायण के पीछे माया बैठी है।

कथा यह है कि नारदजी के उपदेश से व्यासजी जब भक्तियोग में मग्न हुए तबही उनको नारायण का दर्शन हुआ। पहले अन्य उपायों में वृथा फटफटाये थे।

(२) सहज वृत्ति भगवान् की ओर ऐसी लगन लगाने का अभ्यास करे कि भक्त की स्वाभाविक भक्ति हो जाय। कोई कठिनता न जान पड़े। आप ही होता जाय। यत्न करना न पड़े।

(३) मूल में कोष शब्द आया है। शरीर पांच कोष का बना है, यथा अन्नमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय आनन्दमय। स्थूल शरीर तो मरने के बाद भस्मीभूत कर दिया जाता है। पर एक सूक्ष्म शरीर जिसको लिंग शरीर भी कहते हैं, रहता है। जब लों उसका भी नाश नहीं होता तब लों जीव की मुक्ति नहीं होती। भक्ति से वह मुक्ति साध्य है॥

२४—चाहे मेरे सुन्दर स्वरूप हसन्मुख चितवन और मधुर वाणी से उनके मन और प्राण के हर जाने से उनकी इच्छा मुक्ति की ओर तनिक भी न रहे पर उनकी भक्ति उनको मुक्ति दे देती है। ३ । २५ । ३५ कपिलः

२५—और मेरे भक्तजन चाहे मेरी माया से रचित ऐश्वर्य्यादि सिद्धि को वैकुण्ठ में पहुँच कर भोग करना न चाहें परन्तु वहाँ सब उनके पास पहुँचा रहता है (१)॥ ३ । २५ । ३ कपिलः

२६—हे शान्ति की मूर्त्ति देवहूति माता मेरे भक्त जनों का नाश कभी नहीं होगा। मेरा सुदर्शन चक्र उन भक्तों पर कदापि न चोट लगावेगा जो मुझ को अपने लड़कों के समान, सखाओं के समान, सुहृदों के समान, गुरु के समान और प्राण के समान प्यार करते हैं (२)। पुण्य के क्षय हो जाने से स्वर्ग से तो लोग गिर जाते हैं, पर भक्त जन वैकुण्ठ में सदा बने रहते हैं॥ ३ । १५ । ३७ कपिलः

२७-२८-२९—जो भक्त जन इस लोक और परलोक और दोनों लोकों के रहने वाले अपने जीवन को तथा स्त्री पुत्रादि को धन, धाम, हाथी, घोड़ा, गौ इत्यादि पशु और सब द्रव्यों को छोड़ मुझ को अनन्य भक्ति से भजते हैं उनको हम मृत्यु के भय से बचाते हैं। सिवा मेरे और किसी से मृत्यु का भय नहीं हटता। मैं प्रकृति और पुरुष का ईश्वर हूँ और सब प्राणियों का प्राण हूँ॥ ३ । २५ । ३८—४० कपिलः

३०—इस लिये तू एकाग्रचित्त से परम पुरुष नारायण को भज। उनके चरण कमल उनके भक्तवात्सल्यादि गुणों से पुष्ट भक्ति से सेवनीय हैं (३)। ३ । ३२ । २२ कपिलः

३१—हे वत्स ! इस कारण भृत्यों के पार करने वाले पुरुषोत्तम को अपने स्वधर्माचरण से पवित्र हृदय में स्थापित कर भजो। मुमुक्षु जन उनके पंथ को खोजते हैं॥ ४ । ८ । २२ सुनीतिः

३२—बेटा उस कमलनयन नारायण को छोड़ और दूसरे को मैं नहीं देखती जो तेरे क्लेश को काटे। जिनको लक्ष्मीजी अपने ताप को शीतल करने के लिये हाथ में कमल धारण कर ढूँढ़ती हैं, और ब्रह्मादि देवता भी ढूढ़ते हैं॥ ४ । ८ । २३ सुनीतिः—

३३—भला यदि पद्महस्ता लक्ष्मी की नाईं गुण की खान, सब पुरुषों में श्रेष्ठ आप को मैं भी प्रेम से भजूं। तो इस से ऐसा तो न हो कि हम दोनों में ( अर्थात् लक्ष्मी से मेरा ) झगड़ा हो जावे। क्योंकि हम दोनों की चाह एकही पति की है। और हम दोनों इनके चरण के तुल्य अनुरागी हैं॥

---

(१) यहाँ भक्ति मार्ग का उत्कर्ष दिखाया है। भक्ति से मुक्ति तो मिलती है। और विभूति का भी अभाव नहीं। दोनों का लाभ भक्ति से है॥

(२) मूल में जो शब्द आये हैं उनका भाव; सखा = विश्वास का पात्र, सुहृद् = हितकारी, गुरु = हितोपदेश है।

(३) इस श्लोक तक देवहूति माता को उनके पुत्र कपिल का उपदेश है। आगे सुनीति का उपदेश ध्रुवजी को॥

३४—हां जगन्माता लक्ष्मी के साथ झगड़ा हो जाना सम्भव है क्योंकि उनके काम में (नारायण की सेवा में) मेरी भी चेष्टा है। पर आप दीनवत्सल हैं। तुच्छ जन को भी आप बड़ा करते हैं। और आप तो निज स्वरूप में स्थित रहते हैं। उनकी परवाह भी आप को नहीं है ॥

४ । २० । २७—२८ पृथुः

३५—वासुदेव भगवान् सूक्ष्म त्रिगुणात्मक प्रकृति और पुरुष जिनको जीव भी कहते हैं—इन दोनों से बड़े हैं। ऐसे वासुदेव की शरण जिन्होंने ली है वह मेरा प्यारा है ॥

४ । २४ । २८ रुद्रः ॥

३६—हे भगवद्भक्त लोग तुम वैसे ही मेरे प्यारे हो जैसे भगवान् नारायण (१) प्यारे हैं। सिवा नारायण के दूसरा और कोई न मेरा न भगवद्भक्तों का प्यारा है ॥

४ । २४ । ३० रुद्रः

३७—वही कर्म है जिससे हरि को सन्तोष हो। वही विद्या जिससे भगवान् में विश्वास और भक्ति हो। हरि जीवों के परमात्मा हैं (२)। वे स्वयं कारण और प्रभु हैं ॥

४ । २९ । ४९ नारदः ॥

३८—जिस भक्त में नारायण पर निष्काम भक्ति है उस भक्त में देवता लोग धर्मादि सकल गुणों के साथ वास करते हैं। जो असद् विषय सुख के पीछे बाहर दौड़ते रहते हैं और हरि के भक्त नहीं हैं उन में बड़ों के गुण कैसे हो सकते हैं।

॥ ५ । १८ । १२ प्रह्लादः ॥

३९—भगवान् हरि जीवों के प्राण हैं। जैसे मछलियों का प्राण जल है। जो हरि को छोड़ कर घर गृहस्थी में लगे रहते हैं उनका ज्येष्ठत्व उनके वयस से माना जाता है। दुनिया के व्यवहार में ज्येष्ठत्व आयु के आधिक्य से माना जाता है।

॥ ५ । १८ । १३ प्रह्लादः ॥

४०—वेही ( भगवान् ) प्रभु हैं, निर्भय हैं, एकही हैं। यदि उनके सिवाय दूसरा भी हो तो परस्पर भय है। वे आत्मज्ञान से और कुछ बड़ा नहीं समझते हैं।

॥ ५ । १८ । २० रमा ॥

४१—चाहे सुर (३) हो, चाहे असुर हो, चाहे मनुष्य हो, चाहे दूसरा जीव हो—

(१) महादेवजी के मुख से नारायण की स्तुति भागवत में इस उद्देश्य से डाल दी गई है ताकि शैव लोग वैष्णवों से द्वेष न रक्खें। पर शैवों की और वैष्णवों की लड़ाई अभी तक चली आती है। हरिद्वार में एक समय की बात है कि दस बीस हज़ार कट मरे थे।

(२) यह श्लोक बहुत प्रसिद्ध है। वैष्णव पण्डितों के मुख से सुनने में आता है।

(३) सुर शब्द का अर्थ देवता। असुर का अर्थ दैत्य ॥ इस असुर शब्द के व्याख्यान में विद्वानों ने बड़ी बहस की है ॥ न + सुरः = असुरः यह तो सहज व्युत्पत्ति है ॥ पर वेद में असुर शब्द वीर्यवान् बली इस अर्थ में आया है और देवों के विशेषण रूप से कहीं कहीं प्रयुक्त हुआ है। असु प्राण वाचक शब्द है। जिसको प्राण अर्थात् बल है वह असुर है। प्राचीन काल के असीरियन (Assyrian) जाति के बादशाहों के नाम के अन्त में असुर शब्द का प्रयोग देखने में आया है। वेही कदाचित् असुर जाति के थे। और देव जाति के आर्यों के साथ विरोध रखने से असुर लोग घृणित समझे गये। तब से असुर लौकिक संस्कृत में दुष्ट दैत्यों का वाचक हो गया यहां तक कि भाषा में यह बदमाश का भी अर्थ देता है। यथा यह तो बड़ा असुर पैदा हुआ ॥

सब कोई मनुष्यशरीरधारी राम जी को भजें जिन्होंने अयोध्यावासियों को स्वर्ग में पहुँचा दिया। ॥ ५। १९। ८ हनूमान् ॥

४२—न बड़ों के कुल से, न सम्पदादि सौभाग्य से, न वाग्मिता से न तीक्ष्ण बुद्धि से, न देह के सौंदर्य्य से राम जी की प्रीति है। देखो इन सब गुणों से रहित हम वन के पशु के साथ उन्हों ने मैत्री की। ॥ ५। १९। ७ हनूमान् ॥

४३—इस में संदेह नहीं कि जो उनसे माँगता है उसका अभीष्ट वे पूर्ण कर देते हैं। पर वे ऐसी वस्तु नहीं देते जिसके पाने के पीछे फिर भी कोई कुछ माँगे। जो निष्काम हो कर उनको भजता है। उस को नारायण अपने चरणकमल को वरदान करते हैं जिसके पाने से सब इच्छा चली जाती है॥ ॥ ५। १९। २७ देवाः।

४४—हे दैत्याधिपति जीव मिथ्या विषय को पकड़ कर सदा अस्थिरबुद्धि रहते हैं। उन को चाहिए कि गृहस्थी के, अन्धकूप जिसमें लोग गिरा करते हैं उसको छोड़ कर वन (१) में जाकर नारायण की शरण लेवें॥ ॥ ५। १९। ८ हनूमान् ॥

४५—इतनाही इस लोक में मनुष्यों का प्रधान धर्म्म शास्त्र में विहित है कि भगवन्नामस्मरणादि से उनकी भक्ति करनी चाहिये। ॥ ६। ३। २२ यमः ॥

४६—वह महा मूर्ख है जो सिवा भगवान् के किसी और दूसरे की शरण लेता है। भगवान् अपनी महिमा से विस्मित नहीं हैं। वे पूर्णमनोरथ हैं। अपने लाभ से सन्तुष्ट हैं। जो इनको छोड़ दूसरे को पकड़ता है वह कुत्ते की पूँछ पकड़ कर समुद्र के पार उतरना चाहता है। ॥ ६। १७। १८ रुद्रः ॥

४७—जो नारायण की भक्ति में डूबे हैं वे किसी से भय नहीं रखते। वे मोक्ष स्वर्ग और नरक को समान भाव से देखते हैं। ॥ ६। १७। २८ ॥

४८—जो मनुष्य भगवान् वासुदेव में भक्ति करते हैं और ज्ञान और वैराग्य में बल रखते हैं उनको ऐसा कोई दूसरा नहीं है जिस का आश्रय वे ग्रहण करें।

॥ ६। १७। ३१ रुद्रः ॥

४९—जो संसारासक्त हैं उनकी, मति न अपनी ओर से न दूसरों के कहने से श्री कृष्ण में लगती है। वे इंद्रिय को जीतते नहीं। बार बार विषयसुख का पागुर करते रहते हैं। वे नरक में बूड़ते हैं ॥ १। ५। ३० ॥

५०—वे नहीं जानते हैं कि विष्णु परमार्थ गति हैं। वे दुष्टबुद्धि बाह्य विषयों के मानने वाले हैं। जैसे अन्धे अन्धों से चलाये जायँ वैसेही वे वैदिक कर्म्मकाण्ड की बड़ी डोरी से बँधे हैं। ॥ १। ५। ३१ ॥

५१—बुद्धिमान् अपने लड़कपनही से भागवत धर्म्मका आचरण करे। मानुष जन्म दुर्लभ और क्षणिक है। अतएव इससे काम निकाल लेवें।

।७। ६। १ प्रह्लादः

---

(१) वन-गमन से उसका अर्थ अक्षरार्थ नहीं लेना चाहिये। तात्पर्य्य यह कि विविक्तसेवी हो कर भजन करना चाहिए। विविक्तसेवी लघ्वाशी इत्यादि गीता।

५२—हे दैत्यबालक, नारायण के भजने में बहुत परिश्रम नहीं है। वे सबके आत्मीय हैं और सर्वत्र विराजते हैं ॥ ७ । ६ । १९ प्रह्लादः

५३—हे असुरबालक, हरि की उपासना में बहुत परिश्रम नहीं है। वे आकाश की नाईं व्यापक हैं और सब के हृदय में वास करते हैं। वे तुम्हारे और सब जीवों के सखा हैं। विषयभोग तो सब प्राणी मात्र को तुल्य है ( अर्थात् शूकर कुकुरों में भी है ) तो उस में क्यों आसक्त रहे।

५४—स्त्री, पुत्र, राज्य, भूमि, भवन, धन यह सब मनुष्य के किस काम के हैं। ये तो अस्थिर, हैं एक क्षण में नष्ट होने वाले हैं। इसी तरह मनुष्य का आयुपरिमाण भी क्षणिक है।

५५—स्वर्गादि भी जो यज्ञादि के फल हैं उनका भी क्षय होता है। गर्वादि दोष से भरे हैं। मैले हैं। अतएव भगवत्प्राप्ति के लिये भक्ति से नारायण को भजे जिनका दोष किसीने न देखा न सुना। ७ । ७ । ३८—४० प्रह्लादः

५६—इस लिये निष्काम हो कर प्रभु परमेश्वर को भजो जिस के अधीन धर्म अर्थ और काम हैं। ७ । ७ । ४८ प्रह्लादः

५७—हे असुरबालक, नारायण की प्रीति के लिये न ब्राह्मणत्व, न देवत्व, न बहु शास्त्रज्ञान, न धन पर्याप्त है। ७ । ७ । ५१

५८—न दान से, न तप से, न यज्ञ से, न शुचित्व से न व्रत से, केवल शुद्ध भक्ति से वे रीझते हैं। और सब दूसरे उपाय व्यर्थ हैं। ७ । ७ । ५२ प्रह्लादः

५९—मैं समझता हूं कि धन कुल सुन्दर स्वरूप तप विद्या तेज प्रभाव बल पौरुष बुद्धि और योग सिद्धि परमात्मा को खुश करने में समर्थ नहीं हैं। नारायण गजेन्द्र (१) की भक्ति ही से उस पर रीझे थे ॥ ७ । ९ । ९ । प्रह्लादः—

६०—अति विचित्र आप की चेष्टा होती है। आप सब के आत्मा और समदर्शी होकर भी विषम स्वभावयुक्त हैं। आप भक्तों को प्यार करते हैं। आप उनके कल्पवृक्ष हैं। आप ने निज अखंड योग माया की लीला से विश्व को रचा है। आप निपुण हैं। ८ । २७ । ८ प्रह्लादः।

६१—अपनी माता यशोदा का परिश्रम देख कर जो पसीना से तर हो गई थीं और जिनका जूरा खुल कर बिखर गया था और फूल की माला गिर गई थी—श्री कृष्णजी (२) कृपा कर आप ही आप बन्धन में आगये ॥ १० । ९ । २१ शुकः।

---

(१) इसकी कथा गजेन्द्रमोक्ष में है। जो एक प्रसिद्ध विष्णु स्तोत्र है। भक्त लोग जिस का नित्य पाठ करते हैं ॥

एक शापभ्रष्ट हाथी को मगर ने पकड़ा था। बहुत खींचा खींची भई आखिर को मगर हाथी को जल में लिये जाता था। तब हाथी ने विष्णु को स्मरण किया और स्तव किया। नारायण ने उसे छुड़ाया ॥

(२) इसी से कृष्णजी का नाम दामोदर हुआ। यह बालचरित्र की कथा है ॥

६२—इसी तरह कृष्णजी ने अपना प्यार अपने भक्तों पर दिखाया था। जो विश्व के ईश्वर हैं वे भक्त के वशीभूत हुये थे। १०। ९। २१ शुकः।

६३—न ब्रह्मा न शिव न लक्ष्मी जो उनके अङ्क में लगी रहती है—इन सभों ने उस प्रसाद को पाया जो गोपी यशोदा ने मुकुन्द श्रीकृष्ण से पाया था॥

६४—यशोदा के पुत्र (श्रीकृष्ण) तपस्वियों के और ज्ञानियों के सुख लभ्य नहीं हैं जैसे भक्तों के हैं॥

६५—जो मनुष्य कल्याण की धारारूप भक्ति को त्यागकर केवल विद्या के लोभ के लिये क्लेश करते हैं उनके हाथ केवल क्लेश ही रह जाता है जैसे भूसी के कूटने वाले के हाथ कुछ नहीं लगता॥

६६—हे विश्वव्यापक नारायण! प्राचीन काल में बहुतेरे योगी आपकी कथा श्रवण कर स्वकर्म प्राप्त भक्ति से ज्ञान लाभ कर आप पर अपना कर्म्मफल अर्पण कर आपके प्रेम का लाभ किया है। १८। १४। ४—५

६७—हे महात्मन् नन्द! आप दोनों (यशोदा और आप) उस नररूपी नारायण पर जो जगत् के आत्मा हैं, अनुराग करो। अब आप का कौनसा धर्म्म करना बाकी रह गया है॥ १०। ४६। ३३ उद्धवः।

६८—दान, व्रत, तप, होम, जप, वेदादि का पाठ, और इन्द्रियों के संयम से कृष्ण में भक्ति पैदा होती है॥ १०। ४७। २४ उद्धवः।

६९—कहां ये वन में रहने वाली अष्ट गवाँर लुगाई और कहां पुरुषोत्तम श्रीकृष्ण का इनपर प्रेम, इस में सन्देह नहीं कि प्रभु अपढ़ भक्तों का कल्याण करते हैं। जैसे सेवन से अच्छा औषध काम करता है (नीच ऊँच रोगी का विचार नहीं करता) १०। ४७। ५९ उद्धवः।

७०—जो अनुराग गोपियों पर श्रीकृष्ण का हुआ था जब रासलीला में वे अपने भुजाओं को उनके गले में लगाकर नाचे थे। वह प्रसाद लक्ष्मी पर भी नहीं हुआ जो नारायण पर इतना अनुराग करती हैं। पद्म के सुगन्ध से मोहने वाली देवकन्याओं की तो कोई बात ही नहीं॥ १०। ४७। ६० उद्धवः।

७१—मेरी ऐसी इच्छा होती है कि इन वृन्दावन (१) के लता भाड़ों में एक मैं भी बन जाता जिन पर गोपियों के चरण का रज लगा रहता है। जिन गोपियों ने अपने घर के कुटुम्ब को छोड़ और शिष्टाचार को वर्ज कर श्रीकृष्ण के चरणों को पकड़ा था। वेद भी जिस को ढूंढता रहता है॥ १०। ४७। ६१ उद्धवः।

---

(१) यह श्लोक वैष्णव पण्डितो में बड़ा प्रसिद्ध है। ऐसी भागवतीय प्रशंसा से वृन्दावन का माहात्म्य बढ़ गया है। वह तमाम हिन्दुस्तान के वैष्णव धर्म्म का केन्द्र हो गया है। बंग देश के चैतन्य प्रभु के समय से गौड़ीय सम्प्रदाय के वैष्णव हजारों वास करने लगे। मुसलमानों ने बड़ा उपद्रव किया था। मन्दिरों को तोड़ ताड़ कर मथुरा वृन्दावन को ध्वंस कर दिया था। पर उनकी बादशाहत के ख़तम होने पर मथुरा, वृन्दावन फिर से समृद्ध हो गये हैं। इस नई आबादी के करने से रूप गोस्वामी, सनातन गोस्वामी, जीव गोस्वामी प्रभृति श्री चैतन्यजी के शिष्य प्रशिष्य गौड़ीय वैष्णवों ने बड़ी मदद दी थी॥

७२—आप ब्रह्म हैं। आप को अपने पराये की भेदबुद्धि नहीं है। आप सब के आत्मा हैं, समदर्शी हैं, अपने आनन्द का अनुभव किया करते हैं। जो आप की सेवा करता है उस पर आप अनुग्रह करते हैं। जैसे कल्प वृक्ष माँगने वालों को अनुग्रह करता है। जैसे जिसकी सेवा वैसा उसका फल। इसमें कोई उलट पलट नहीं होती।
१० । ७२ । ६ युधिष्ठिरः।

७३—मेरे पर भक्ति जीवों के लिये अमृत तुल्य है। आप की बड़े भाग्य की बात है कि आप ने मुझ पर स्नेह किया है। यह स्नेह आप को मेरे पास ले आवेगा॥
१० । ८२ । ४४ श्रीकृष्णः।

७४—भगवत् प्राप्ति के लिये जिन उपायों को भगवान् ने कहा है जिस से अपढ़ लोग भी सहज ही से उन के पास पहुंच सकते हैं। यह उपाय भागवत धर्म है। अर्थात् भगवद्भक्ति है।

७५—उन उपायों को अवलम्ब कर (मनुष्य) कभी चूकता नहीं। आँख मूंद कर दौड़े भी तो न फिसलेगा, न गिरेगा।

७६—शरीर से, वाक्य से, मन से, इन्द्रिय से, बुद्धि से, या स्वभावानुसारी अहङ्कार से कुछ करे सो नारायणाय यह कर भगवान् को अर्पण करे॥
११ । २ । ३४—३६ कविः।

७७—यज्ञ, दान, तप, जप, सदाचार, स्त्री, पुत्र, गृहादिक और प्राण भी भगवान् को अर्पण करे॥
११ । ३ । २८ प्रबुद्धः

७८—मिथ्या भेदबुद्धि से भय होता है। जो भगवान् से छूटा है उसको विपरीत बुद्धि ( देह ही मैं हूं ऐसी बुद्धि ) अथवा विस्मरण ( भूल जाना, भगवत् स्वरूप का न फुरना ) होता है। यह प्रमाद उनकी माया ही से होता है। अतएव ज्ञानवान् उन को एकान्त भक्ति से भजे। गुरु को भगवान् के तुल्य श्रेष्ठ माने (१)॥

७९—आप के भजन में भक्तों को देवता लोग बहुत विघ्न करते हैं। कारण यह है कि आप के लोक में ( वैकुंठ ) पँहुचने के लिये उनके लोक का ( स्वर्ग लोक ) नांघना पड़ता है। जो देवताओं को यज्ञ-भाग अर्पण करता है उसको वे नहीं छेड़ते। पर आप के भक्त जन विघ्नों (२) के सिर पर पैर रख कर चले जाते हैं। आप उनकी रक्षा करने वाले हैं।
११ । ४ । १० कामादयः।

(१) द्वितीयाद् वै भयं भवति ( बृहदारण्यक १।४।२ ) इस श्रुति की छाया इस श्लोक में है॥ वेदान्त में इस भय का औषध अद्वैत ज्ञान है। भागवत में भगवद्भक्ति से वह भय निवृत्त हो जाता है, यह कहा गया है॥

(२) देवता लोग जो विघ्न डालते हैं उसके बहुत से उदाहरण पुराणों में मिलते हैं। देवताओं को भय होता है कि कदाचित् यज्ञ करने वाला स्वर्ग में आकर इन्द्रत्व छीन न ले॥ वर्तमानकाल में भी प्राच्य और प्रतीच्य विजित और विजेताओं में भी ऐसे ईर्षा-जन्य विरोध भारत वर्ष में देखने में आते हैं। वर्तमान वर्ष के Public Service Commission के बयान (Evidence) से कुछ कुछ मालूम देता है॥

८०—परम पुरुष के मुख, बाहु, जांघ श्रौर पैर से चारों वर्ण ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य श्रौर शूद्र श्रौर चारो श्राश्रम अपने २ गुणों के तारतम्य से बनाये गये हैं।

८१—जो स्वयम्भू भगवान् परमेश्वर को नहीं भजता श्रौर उनका तिरस्कार करता है। वह स्थान भ्रष्ट हो कर नीचे गिर जाता है। ११।५।२—३ चमसः।

८२—सकल धर्म्मरहित भयानक कलियुग में जो मनुष्य वासुदेव के उपासक हैं वही कृतार्थ है, इस में संशय नहीं।

८३—सिवाय वासुदेव के श्रौर कौन विषयग्रस्त इस संसाररूपी कूप में गिरे हुये को श्रौर काल रूप सर्प से ग्रस्त जनों को बचाने को समर्थ है॥

११।८।४१—४२ पिङ्गलः।

८४—यदि मेरा भक्त विषयों से आकर्षित हो कर इन्द्रियों के वशीभूत हो जाय तब मेरी दृढ़ भक्ति के बल से वह विषयों से पराजित नहीं हो सकता।

११।२६।१५ ऐलः।

८६—हे उद्धव सतत भक्ति से मनुष्य मुझ को पहुँचता है। सकल लोक की उत्पत्ति श्रौर नाश का कारण ब्रह्मरूप परमेश्वर (१) मैं हूं॥ ११।१८।४५ श्रीकृष्णः।

८७—हे उद्धव! जिस तरह जलती आग ईंधन को भस्म करती है उसी तरह मेरी भक्ति पापों को अच्छी तरह फूक देती है॥

८८—न योग से, न सांख्य से, न वेदविहित धर्म्म से, न वेद पाठ से, न तप से, न दानादि से मैं सधता हूं जैसे कि दृढ़ भक्ति से सधता हूँ॥

८९—मैं सज्जनों का प्यारा प्राण हूं। एक भक्तिही से श्रौर विश्वास से लोग मुझे पा सकते हैं। कुत्ते के मांस खाने वाले चांडाल को भी उनके जन्म श्रौर कर्म्म के दोषों से मेरी भक्ति शुद्ध कर देती है। ११।१४।१९—२१ श्रीकृष्णः।

९०—सत्य श्रौर दया से युक्त धर्म्म श्रौर तपश्चर्य्या से युक्त। विद्या मनुष्य को नहीं पवित्र करतीं जब लौं मेरी भक्ति में न लग जावे। ११।१४।२२ श्रीकृष्णः।

९१—विना भक्ति, विना रोमाञ्च, विना आर्द्रचित्त, विना आनन्दाश्रु हृदय की शुद्धि नहीं होती॥

९२—जिस की बोली गद्गद् हो गई हो, जिसका चित्त भाव से पिघल गया हो, जो ख़ूब हँसता है। श्रौर कभी रो भी देता है श्रौर निर्लज्ज हो कर चिल्ला कर गाता है। श्रौर नाचता है। ऐसा भक्तियुक्त मनुष्य इस लोक को पवित्र करता है॥

११।१४।२३—२४ श्रीकृष्णः।

९३—जैसे आग से तपा सोना मैल छोड़ देता है। अपने निज शुद्ध रूप को धारण करता है। इसी तरह जीवात्मा मेरीभक्ति योग से कर्म्मवासना को निकाल कर मेरे स्वरूप को प्राप्त होता है। ११।१४।२५ श्रीकृष्णः।

---

(१) ब्रह्मकारणं समस्त पद मान कर वेद का कारण ऐसा भी अर्थ किन्हीं किन्हीं टीकाकारों ने किया है। ब्रह्म शब्द वेदवाचक भी है॥

९४—एक वरदान आप से मांगता हूं। आप तो संपूर्ण वरों के वरपाने वाले हैं। वह वर यह है कि नारायण में उत्तम भक्ति और भगवद् भक्तों पर भक्ति और आप पर भक्ति ॥ १२ । १० । ४१ मार्कण्डेयः । महादेवं प्रति ॥

९५—इसी तरह और भी धीर साधक अपने समाधियोग के बल से बलवती माया को जीत कर आप में लय हो जाते हैं। आप की सेवा से तो उनके फल-प्राप्ति में श्रम नहीं पड़ता ॥ ३ । ५ । ४५ देवाः ।

९६—हे देव ! शास्त्र के मननशील विद्वान् लोग भी आप के भजन से विमुख होने के कारण संसार के आवागमन में पड़े रहते हैं। दिन में तो हर एक प्रकार के व्यापार में क्लिष्ट रहते हैं। रात में स्वप्नों से क्षण क्षण उनकी नींद खुल जाती है। जो मनोरथ रचते रहते हैं सो सब दैव दुर्विपाक से भंग हो जाता है ॥

३ । ९ । १० ब्रह्मा ।

९७—जिन्होंने प्रार्थनीय मनुष्य-जन्म को पाया है जिस में धर्म्म और तत्वज्ञान की प्राप्ति हो सकती है परन्तु नारायण की आराधना जो मनुष्य जन्म पाकर नहीं करता वह आप की महामाया से भूल जाता है ॥ ३ । १५ । २४ ब्रह्मा ।

९८—जो जगत् सृष्टि, स्थिति और संहार का आदि कारण है, जिन की योग माया को योगेश्वर लोग भी नहीं काट सकते वह त्रिलोकपति हमारा कल्याण करेंगे। उस के लिये हम को चिन्ता करने का प्रयोजन नहीं है ॥ ३ । १६ । ३५ ब्रह्मा ।

९९—भगवान् जिस पर जब अनुग्रह करते हैं वह लौकिक व्यवहार और वैदिक अनुष्ठानादि कर्म्म की आसक्ति को त्याग देता है।

१००—स्वयं परिपूर्ण भगवान् अनुगामिनी लक्ष्मी के याचक पृथ्वीपति और देव-लोक के अधिपतियों की परवाह नहीं करते ॥ वे अपने सेवकों के वशीभूत हैं। कृतज्ञ जन ऐसे भगवान् को कैसे परित्याग करें ॥ ४ । ३१ । २२ नारदः ।

१०१—हे राजा परीक्षित् ! भगवान् श्रीकृष्ण आप पाण्डवों के और यादवों के प्रिय प्रभु गुरु और इष्टदेव हैं। ये कभी आप के भृत्य भी बन जाते हैं। यह सब सम्बध से मुक्ति भी देते हैं। पर भक्ति कम देते हैं। ५ । ६ । १८ शुकः ।

१०२—इस लोक में यह भक्तिमार्ग श्रेष्ठ है कारण यह कि इस मार्ग में कल्याण है, कोई भय नहीं है। सुशील साधु नारायण के भक्त इस मार्ग में चलते हैं ॥

६ । १ । १७ शुकः ।

१०३—जो साधु लोग समदर्शी और भगवान् के शरणागत हैं उनका पवित्र यश देवता और सिद्ध लोग गाते हैं उनके निकट मत जाना। उनकी रक्षा भगवान् अपनी गदा से करते हैं। न मेरा न काल का उन पर दंड देने का अधिकार है ॥

६ । ३ । २७ यम का आदेश यम दूतों पर ॥

१०४—श्रीकृष्ण का कोई बड़ा स्नेही नहीं है। न कोई सुहृत्, न प्यारा, न मित्र, न शत्रु, न उदासीन। पर जैसा जो उनको भजता है वैसी वे भी उस पर कृपा करते हैं। जैसे कल्पतरु आश्रित को अर्थ देता है ॥ १० । ३८ । २२ अक्रूरः ।

१०५—केवल अनुराग ही से गोपी, गौ, वृक्ष, पशु और सर्पादि (१) नीच जन्तु मुझको पाकर कृतार्थ हुए ॥ ११। १२। ८ श्रीकृष्णः।

१०६—जो लोग एकचित्त से विष्णु का भजन करते हैं। और जो विष्णु प्रीत्यर्थ यज्ञादि कर्म्म करते हैं उनका राग द्वेषादि दूर हो जाता है। वे संसारसमुद्र को बिना योगाभ्यासादि परिश्रम के ससारसमुद्र के पार उतर जाते हैं।

१०७—विष्णु के अनुरागरहित ब्रह्मज्ञान में शोभा नहीं है। भला वह कर्म्म कैसे शोभायमान हैं जो अपने सुखों के लिये किया जाय और ईश्वर को अर्पित न हो ॥
१। ५। १२ नारदः।

१०८—आत्मनिष्ठ मुनि लोग जो संसार के बन्धन से छूटे हैं वे भी निष्काम भक्ति करते हैं (२)। नारायण की ऐसी महिमा और ऐसे गुण हैं ॥ १। ७। १० सूतः।

१०९—हे सौभाग्य के दाता! आपके सिवाय और किसी वस्तु की आकांक्षा नहीं करता, न स्वर्ग की, न पृथ्वी की न चक्रवर्त्ती राज्य की, न पाताल की, न ब्रह्मलोक की, न योग सिद्धि की, न मुक्ति की आकांक्षा करता हूँ ॥ ६। ११। २५ वृत्रः।

११०—जो योगी मेरी ओर भक्ति से चित्त लगाये रहता है उसको न ज्ञान से, न वैराग्य से कोई लाभ है ॥

१११—जो कुछ शुभ फल कर्म्मकाण्ड से, तपश्चर्य्या से, ज्ञान से, वैराग्य से, योग से, दान से, धर्म्म से, और अन्य प्रकार के सुकृत से प्राप्त हो सकता है वह सब मेरी भक्ति से मिल सकता है। स्वर्ग, वैकुण्ठ, मोक्ष जो कुछ चाहत हो सब मिलता है।

११२—मेरे एकान्त भक्त धीर साधु लोग कुछ भी आकांक्षा नहीं करते चाहे मैं उनको मुक्ति भी देऊँ ॥

११३—निरपेक्ष होना अर्थात् किसी की ओर न निहारना यही बड़ा सौभाग्य है। इसी हेतु जो निरपेक्ष है और किसी बात की इच्छा नहीं करता उसी की मुझ पर भक्ति होती है ॥

११४—जो साधु मेरे एकान्त भक्त हैं, समबुद्धि हैं और माया के बाहर हैं उनको धर्म्माधर्म्म के पुण्य पाप नहीं लगते ॥

११५—मैंने जो ये उपाय बताये उनको जो करेगा उसका कल्याण होगा, ब्रह्मज्ञान होगा और वह मेरे पद को पावेगा ॥ ११। २०। ३१—३७ श्रीकृष्णः।

॥ इति प्रथम विरचन ॥

---

(१) भागवत में यमलार्जुन वृक्ष और कालिय सर्प की कथा प्रसिद्ध है।

(२) यह श्लोक वैष्णव पण्डितों के मुख से बहुत सुनने में आता है। जब जीवनमुक्तों को भक्ति मार्ग प्रशस्त है तब औरों को तो अवश्य ही है ॥

# अथ द्वितीय विरचन।

## सत्संगप्रकरण।

१—सत्पुरुषों के संग से जो मेरी कथा सुनने वालों के हृदय और कर्णों को सुख देती है उस कथा में मेरे पराक्रम का व्याख्यान होता है। उसके श्रवण से श्रद्धा, अनुराग और भक्ति क्रमशः उपजती है। ये मोक्ष के पथ को शीघ्र पहुँचा देती हैं॥

३।२५।२४ कपिलः।

२—थोड़े समय के भी सत्संग से मुझ पर दृढ़ श्रद्धा हो जाती है। इस निंद्य (१) देह को छोड़ कर मेरे भक्तों के बीच मेरा पार्षद बन कर रहेगा॥

१।६।२४ श्रीकृष्णः।

३—भगवद्भक्तों के सत्संग के लेश के तुल्य भी न स्वर्ग, न मोक्ष है। मनुष्य के सम्पदा की कौन सी तुलना। १।१८।१३ सूतः।

४—शान्तिपथ के चलने वाले भगवच्चरणाश्रित मुनियों के समीप पहुँचने से लोग तुरन्त पवित्र हो जाते हैं। परन्तु गंगा के जलस्पर्श से और स्नानादि से शुद्धि होती है॥ १।१।१५ ऋषयः।

५—भगवद्भक्तों की सेवा से जब पाप दूर हो जाता है तब नारायण में दृढ़ भक्ति उपजती है॥ १।२।१८ सूतः।

६—बड़े हर्ष की बात है कि आज मेरा मनुष्य जन्म सफल हुआ कि यद्यपि मैं विलोम जाति होने से नीच गिना जाता हूँ तथापि आप सरीखे बड़ों से आदर सत्कार मुझ को मिला। बड़ों के संलाप और सत्संग ने मेरे नीच कुल होने के मनोमालिन्य (२) को नष्ट कर डाला॥ १।१८।१८ सूतः।

---

(१) नारद से यह कहा गया था। नारद का जन्म दासी के गर्भ से हुआ था॥

(२) इस श्लोक में सूत ने अपनी हीन जाति का परिचय दिया है। ये विलोम जाति के थे। अनुलोम और प्रतिलोम (विलोम) ये दो प्रकार के असवर्ण विवाह शास्त्र में गिनाये गये हैं। पिता का वर्ण ऊँचा, माता का नीचा इस विवाह को अनुलोम कहते हैं। पिता का नीचा, माता का ऊँचा वर्ण यह प्रतिलोम विवाह है। अनुलोम विवाह के सन्तान पिता से नीचे और माता से ऊँचे मिश्र वर्णों में गिने जाते हैं। प्रतिलोम (विलोम) विवाह के सन्तान बहुत निकृष्ट समझे जाते हैं। माता पिता दोनों वर्णों से हीन गिने जाते हैं। सूतजी ने विलोम जाति के होने पर भी अपने पौराणिकता के गुण से ऋषियों का आदर पाया था। क्षत्रिय पिता ब्राह्मणी माता से सूत का जन्म हुआ था। वर्तमान-काल में भी कहीं कहीं ऐसा देखने में आता है।

अंगरेज़ और 'काले' आदमियों में विवाह प्रायः इसी तरह से गिना जाता है। कोई साहब "काले" आदमी की औरत से विवाह करे तो वह साहब उतना खराब नहीं समझा जाता जितना कि कोई मेम किसी 'काले' आदमी से विवाह कर ले। अमरीका में भी श्वेत वर्ण साहब और कृष्ण वर्ण हबशियों में भी ऐसेही विवाह की उच्च नीचता गिनी जाती है॥

७—जिनके संस्मरण से लोगों का घर तत्क्षण शुद्ध हो जाता है ऐसे महात्माओं के दर्शन से, उनके देह के स्पर्श से, पैरों के धोने से और घर में आसन पर बैठने से तो वह अवश्य पवित्र होता है। १ । १९ । ३३ परीक्षित्।

८—थोड़ा पुण्य वाले को महात्माओं की सेवा दुर्लभ है जो सब देवों के श्रेष्ठ नारायण की सदा स्तुति करते रहते हैं। ॥ ३ । ७ । २० विदुरः।

९—सन्तों की सेवा से भगवान् मधुसूदन के चरणों में अनुराग का उत्सव होता है। उससे सब पाप और दुःख दूर होते हैं। । ३ । ७ । १९ विदुरः।

१०—पण्डितों ने कहा है कि संग तो बड़ा कठिन बन्धन का है। पर सन्तों का संग तो मुक्ति का खुला दरवाज़ा है। सन्त द्वन्द्व सहिष्णु होते हैं, जीवों पर मित्रता करते हैं किसी से शत्रुता नहीं रखते और उनका शील उनका आभूषण है।

१२—सन्त किसी दूसरे से प्रीतिभाव नहीं रखते। मेरे ही पर उनका अनुराग है। मेरे निमित्त सकल कर्म को छोड़ते हैं, अपने इष्ट मित्रों को त्याग देते हैं।

१३—सन्त मेरी पवित्र कथा सुनते हैं और मेरी कथा कहते हैं। इनको किसी प्रकार के ताप दुःख नहीं पहुँचाते ॥

१४—हे माता! ऐसे साधुओं का संग दोषरहित होता है। आप ऐसे साधुओं के संग की प्रार्थना करें। वे अन्य संग के दोष के काटने वाले हैं ॥

॥ ३ । २५ । १९—२३ कपिलः।

१५—हे अनन्त! आशीर्वाद दीजिए कि आप के शुद्धचित्त भक्त महात्माओं के साथमेरा संगहो। हे शक्तिमान् प्रभो, आपकी कथा अमृत पी कर मैं महा सङ्कटमय संसार-समुद्र को नाँघ जाऊँ ॥

१६—हे प्रभो पद्मनाभ ( विष्णु ) जो लोग आपके चरण कमल में आसक्तचित्त भक्तों का सत्संग करते हैं वे अपने शरीर की चिन्ता नहीं करते और न शरीर से सम्बन्ध रखने वाले स्त्री-पुत्र-मित्र-धनधाम की चिन्ता करते हैं ॥

४ । ९ । ११—१२ ध्रुवः।

१७—हे मान्यवर! मैं जब तक जियूँगा तब तक भक्तों की चरणरेणु को अपने माथे के मुकुट में धारण करूँगा ॥ जो इस पैर की धूर को नित्य सिर पर धारण करता है उसका पाप शीघ्र नष्ट हो जाता है। सब अच्छे गुण उसके पास जा पहुँचते हैं।

४ । २१ । ४३ पृथुः

१८—साधुओं का सत्सङ्ग दोनों के लिये लाभदायक है। उनके परस्पर प्रश्न और उत्तर से सब का कल्याण होता है। । ४ । १ । १९ सनत्कुमारः

१९—यह आपका अनुग्रह है कि सन्तों का समागम हो जिनका पाप आपके यश के श्रवण से और आपके चरणोत्पन्न गङ्गा तीर्थ के स्नान से धो जाता है। जीवों पर उनकी दयालुता है, और वे रागादि रहित और आर्जवादि गुणयुक्त हैं ॥

४ । २४ । ५८ रुद्रः।

२०—२२-आप लोगों का सत्संग किसको नहीं पसन्द है, जिनको संसार से भय है। आप लोग पवित्र कथा का आदर करते हैं। आप से तृष्णा (लोभादि) की शान्ति पहुंचती है।

आप जीवों से वैर नहीं रखते। आपसे किसी को खेद नहीं पहुँचता।

संन्यासियों की परम गति नारायण की कथा आप लोग विरक्तों से किया करते हैं। आप तो जगत् के पवित्र करने के लिये जंगम तीर्थ रूप विचरते रहते हैं॥

४। ३०।२५—३७ प्रचेतसः।

२३—विद्वानों ने सन्तों की सेवा को मुक्ति का द्वार कहा है। और स्त्रीसङ्गियों के सङ्ग को नरक का द्वार कहा है। महन्त वे हैं जो समदर्शी शान्त-क्रोध-शून्य मैत्रीयुक्त और परहित साधक हैं।

२४—वे दुनियवी बातों में जो लोग लगे रहते हैं उनसे प्रीति नहीं करते। न स्त्री से, न पुत्र से, न धन से, न इन सबसे भरी हुई गृहस्थी से। जितना आवश्यक है उतने से अधिक की चाह नहीं करते॥ ५। ५। २—३ ऋषभः।

२५—जो संसार से नहीं छुड़ा सकता वह गुरु नहीं है, न वह स्वजन है, न वह पिता है, न माता, न वह पति है, न वह दैव है॥ ५। ५। १८ ऋषभः।

२६—भगवद्भक्तों से मेरा संग होवे, धन, धाम, स्त्री, पुत्र, बन्धुजनों पर मेरी आसक्ति न हो।

जो संयमी लोग केवल जीवन धारण योग्य जीविका से सन्तुष्ट रहते हैं वे ही सिद्धि को प्राप्त होते हैं न कि इन्द्रियासक्त लोग। ५। १८। २० प्रह्लादः।

२७—सब जीवों में श्रेष्ठ मनुष्य जन्म धन्य है। देवादि अन्य जन्म से क्या लाभ! जब ऐसे देवादि जन्म पाकर महात्माओं का पवित्र संग न हुआ।

२८—यह आश्चर्य की बात नहीं है कि जिसका पाप आपके चरण की धूर से नष्ट होगया है उसकी निर्मल भक्ति नारायण में हो। क्षणमात्र के संग से मेरा अज्ञान दूर होगया जिस अज्ञान की जड़ कुतर्क पर जमी थी॥

५। १३। २१—२२ रहूगण।

२९—जब तक ऐसे निष्किञ्चन महापुरुषों के चरणरज को धारण न करेगा तब तक मनुष्य की बुद्धि नारायण की ओर नहीं पहुँचेगी। उसी से दुःख का नाश होता है॥ १। ७। ५। ३२ प्रह्लादः

३०—मैं ब्रह्मा से लेकर सब जीवों के अभिलाषित आयु, धन, संपदादि विषयसुखों को नाशमान्‌जानता हूँ। इन सब को बलवान् काल धूर में डाल देता है। इस लिये मैं इनको नहीं चाहता। आपने सेवकों के बीच मुझ को रखिए, यही चाहता हूँ।

७। ९। २८ प्रह्लादः।

३१—हे नारायण, नारदजी ने मुझ कामी को अपना समझ कर जन्म-मरणरूप सर्प-पूर्ण संसार-कूप में गिरने से बचा लिया। भला कैसे मैं आपके भृत्यों की सेवा का त्याग कर सकता हूँ॥ ७। ९। २८ प्रह्लादः।

३२—भक्तों के सत्संग से नारायण के यश की कथा सुनने में आती है। उन कथाओं के सुननेवालों के हृदय में प्रवेश कर नारायण उनके मन के मैल को दूर कर देते हैं॥

पुनः पुनः तीर्थ करने से केवल देह का मल धो जाता है। सो भक्तों की सेवा किसको न करनी चाहिए॥ ५। १८। ११ प्रह्लादः।

३३—हे ब्राह्मण, मैं भक्तों के वश में रहता हूँ॥ मैं स्वतन्त्र नहीं हूँ। भक्त साधुओं ने मेरे मन को जीत लिया है। मैं उनका प्रिय हूँ। वे मेरे प्रिय हैं॥

११। ४। ६३ श्रीकृष्णः।

३४—विना मेरे भक्तों के मुझको आनन्द नहीं, लक्ष्मी से भी उतना आनन्द नहीं मिलता, जिनका अनुराग मेरे ऊपर सदा रहता है॥ भक्तजन मुझको अपनी परम गति मानते हैं॥

३५—जो अपने स्त्री पुत्र, धन, धाम और प्राण को भी छोड़ मेरे शरणागत हैं उनको मैं कैसे तजूँ॥

३६—जैसे सती स्त्री अपने पति को वश में लाती है वैसे समदर्शी साधु मुझ पर चित्त लगा कर मुझे अपने वश में कर लेते हैं॥

३७—मेरी सेवा से इतना उनका मन भरा रहता है कि सालोक्य, (१) सार्ष्टि, सामीप्य सारूप्य ये चारों ऋद्धियाँ मिल भी जाँय तो भी नहीं स्वीकार करते। अन्य नाशमान् स्वर्गादि की क्या कथा।

३८—साधुजन मेरा हृदय हैं, मैं साधुओं का हृदय हूँ। सिवा मेरे वे और कुछ नहीं जानते, न उनको छोड़ मैं और किसी को जानूँ॥ ९। ४। ६३—६८ श्रीकृष्णः।

३९—अपना कल्याण जो चाहें वे आप ऐसे भाग्यवान् पुरुषों की सेवा करें। देवता तो स्वार्थी होते हैं। पर साधु स्वार्थी नहीं होते॥ १०। ४८। ३० श्रीकृष्ण।

४०—हे नारायण, सन्तों के सत्संग से संसार से छुटकारा होता है। और जब सत्संग हुआ तब आप में भक्ति होती है। आप सब छोटे बड़े के प्रभु हैं और सन्तों की गति हैं। १०। ५१। ५३ मुचुकुन्दः।

---

(१) सालोक्य = भगवान् विष्णु के साथ एक ही लोक में वास करना यथा वैकुंठ में।

सार्ष्टि = भगवत् सम्पत्ति का लाभ कर विभूतिमान् होना।

सामीप्य = भगवान् के समीप रहना।

सारूप्य = भगवान् का रूप चतुर्भुजादि प्राप्त करना।

सायुज्य = भगवान् में मिल जाना—इसमें भक्त का पृथक् भाव नहीं रह जाता। उपासक और उपास्य एक हो जाते हैं। इस सायुज्य को वैष्णव भक्त नहीं चाहते। वे इष्टदेवता विष्णु से पृथक् रह कर सदा उपासना करना चाहते हैं॥

४१—जलमय नद्यादि (१) तीर्थ नहीं हैं और न मिट्टी और न पत्थर की मूर्त्तियां देवता हैं। वे बहुत दिनों में पवित्र कर देते हैं पर साधू तो दर्शन ही से पवित्र कर देते हैं। १०। ४८। ३१॥ १०। ८९। ११ श्रीकृष्णः।

४२—हमारा जन्म सफल हुआ कि योगेश्वर का दर्शन मिला जो कि देवताओं को दुर्लभ है॥

४३—जिनके तपश्चर्य्या का पुण्य थोड़ा है। जो लोग मूर्त्ति में देवबुद्धि रखते हैं और उनको पूजते हैं ऐसे क्षुद्र तपस्वियों को सन्तों का दर्शन, स्पर्शन, नमस्कार, चरण-पूजा यह सब सौभाग्य कहां से मिले॥ १०। ८४—९—१० श्रीकृष्णः।

४४—न सूर्य्य की उपासना से न चन्द्र, तारा, पृथ्वी, जल, आकाश, वायु, वाक्, मन, इन सब की उपासना से भेद बुद्धिवालों का पाप दूर होता है। पर विद्वान् सन्त जन के क्षण भर की सेवा से वह भेदबुद्धि का दोष मिट जाता है॥

४५—वात, पित्त, श्लेष्मात्मक देह में जिस की आत्मबुद्धि है। स्त्री पुत्रादि में स्वबुद्धि, मिट्टी की मूर्त्ति में देवबुद्धि, और जल में तीर्थ-बुद्धि है पर जिसकी भावना ज्ञान पूर्ण सन्तों में ऐसी नहीं है वह बड़ा गधा है। १०। ८४। १२—१३ श्रीकृष्णः।

४६—शान्त ब्रह्मनिष्ठ विरक्त पवित्र साधु पाप को हर लेते हैं। उनके अङ्ग के स्पर्श से पाप नष्ट होता है क्योंकि उनके हृदय में पाप के नाश करने वाले नारायण विराजते हैं॥ ९। ९। ६ भगीरथः।

४७—जीवों के साथ देवताओं का बर्त्ताव उनके सुख और दुःख दोनों के लिये होता है। पर आप सरीखे साधुओं का बर्त्ताव तो केवल सुख ही के लिये होता है उन्होंने अपने आत्मा को भगवान् को अर्पण कर दिया है॥

४८—जो मनुष्य देवताओं की जैसी सेवा करेगा वैसे ही वे उनके साथ बर्त्ताव करेंगे॥ जैसे छाया घटती बढ़ती है वैसा देवताओं का अनुग्रह और निग्रह की घटती बढ़ती पूजकों के कर्म्मानुसार होती है। पर साधु तो दीनदयाल होते हैं॥ ११। २। ५—६—

४९—क्षण भर में नाशमान् मनुष्य-देह बड़ा दुर्लभ है। और उससे भी बड़ा दुर्लभ भगवान् के प्रिय भक्तों का दर्शन है॥ ११। २। २९. विदेहः॥

५०-५६—न योगक्रिया, न सांख्यज्ञान, न धर्माचरण, न वेदपाठ, न तपश्चर्य्या, न वैराग्य, न तलाव बावली इत्यादि का खुदवाना, धर्मशालादि का बनवाना, आम्रादि

(१) इस श्लोक का दूसरा अर्थ ऐसा भी किया जाता है। क्या जलमय नद्यादि तीर्थ नहीं है? (अर्थात् हां है) क्या मिट्टी और पाषाण की मूर्त्तियां देवता नहीं है (हां है) पर वे विलम्ब में पवित्र करते हैं। साधु तो दर्शन मात्र ही से पवित्र करते है॥

साधुओं की स्तुति पर वह श्लोक है न कि तीर्थ की निन्दा पर। शास्त्रियों का सिद्धान्त यह है कि जब एक की स्तुति से दूसरे की उपेक्षा की जाती है तब यह न समझना चाहिए कि दूसरे की निन्दा की गई है किन्तु पहले की प्रशंसा ही का उद्देश है॥

बागों का लगवाना, न व्रत, न यज्ञ, न मन्त्र यन्त्र, न तीर्थ, न यम नियम, मेरे चित्त को खींचता है जैसा कि सकल संग नाशक सत्संग खींचता है। सत्संग ही से दैत्य, यक्ष, राक्षस, पक्षी, पशु, गन्धर्व, अप्सरा, सिद्ध, नाग, चारण, विद्याधर और मानुष जातियों में वैश्य, शूद्र औरनीच जाति तथा स्त्रियां और रजोगुण और तमोगुण स्वभाव के हर तरह के जीव सबयुग में मेरे चरण को पहुंचते हैं॥

वृत्रासुर, प्रह्लाद, वृषपर्वा, बलि, बाणासुर, मय दानव, विभीषण, सुग्रीव, हनुमान्, जाम्बवान्, गजेन्द्र, जटायु, बनिया तुलाधार, व्याध, कुब्जा, व्रज की गोपियां, ब्राह्मण की स्त्रियाँ, और और सब लोग, इन्होंने न वेद पाठ किया था न पण्डितों से विद्या पढ़ी थी, न तपस्या की थी; ये सत्संग ही से मेरे पास पहुंचे थे॥ ११। १२। १—७ श्रीकृष्णः।

५७—अतएव बुद्धिमान् को चाहिये कि दुःसंग को तजे, सत्संग को लेवे। सन्त ही अपने उपदेश से मन के भक्ति के विरोधभाव को काट सकते हैं॥

११। २६। २६ श्रीकृष्णः।

५८—यदि कोई जीव कामी और लोभी दुष्टों के राह में चले तो नरक को जायगा॥

५९—जिन के संग से सत्य, शौच, दया, मौन, बुद्धि, लक्ष्मी, लज्जा, यश, क्षमा, शम, दम और सौभाग्य का नाश होता है॥

६०—ऐसे अशान्त मूढ़ स्त्रियों के वशीभूत, शोचनीय, देहाभिमानी, असाधु के साथ संग न करे॥ ३। ३१। ३२—३४ श्रीकृष्णः।

६१—जैसे अग्निदेव के आश्रय करने से शीत का भय और अन्धकार दूर हो जाता है वैसे ही साधुओं की सेवा करने वाले को संसार-भय और अज्ञान का अन्धकार नष्ट हो जाता है॥

६२—जैसे जल में बूड़ते हुए के लिये अच्छी नौका वैसे ही संसार-समुद्र में बूड़ते हुए को शान्त ब्रह्मज्ञ सन्त बड़ा आश्रय होते हैं॥

६३—अन्न जीवों का प्राण है, दीनों का शरण मैं हूं, मरने के पीछे मनुष्यों का धन धर्म्म है। और सन्त संसार से भय खाये लोगों के शरण हैं॥

६४—सन्त आंख को अन्तर्दृष्टि देते हैं। सूर्य्योदय से तो बाहर की वस्तु का प्रकाश होता है। सन्त तो देवता हैं, मित्र हैं आत्मा हैं और परमात्मा भी हैं॥

११। २६। ३१—३४ श्रीकृष्ण।

इति द्वितीय विरचन।

---

## अथ तृतीय विरचन।

### भक्ति-विभाग प्रकरण।

१—२—विष्णु का यश श्रवण, कीर्त्तन, स्मरण, चरणसेवा, पूजा, वन्दन, दास्य, सख्य, आत्मार्पण यह नौ प्रकार की भक्ति विष्णु में अर्पण की जावे तो उसको मैं अच्छा अध्ययन समझता हूँ॥ ७। ५। २३—२४ प्रह्लादः।

३—उस ने (राजा ऋषभ देव ने) कृष्ण के चरण-कमल में अपने मन को लगाया। नारायण के यश के वर्णन में अपने वाक्य को लगाया। विष्णु मन्दिर की सफाई में अपने हाथ को लगाया। नारायण की शुभ कथा के श्रवण में अपने कानों को लगाया॥

४—५—नारायण की मूर्ति और मन्दिर के दर्शन में नेत्रों को लगाया। नारायण के सेवकों की सेवा में अपने देह को लगाया। नारायण के चरण कमल के सुगन्ध के सूंघने में अपनी नासिका को लगाया। उनके नैवेद्य के तुलसी में जिह्वा को लगाया। नारायण के मन्दिरों की यात्रा में अपने पैरों को लगाया। विष्णु के चरण-चन्दन में अपने शिर को लगाया। माला चन्दनादि का धारण दास्य के कारण से किया न कि भोगेच्छा से, इस प्रकार किया कि जिससे उसकी भक्ति भगवद्भक्तों की नाईं निष्काम है॥

९। ४। १८—२० शुकः।

६—नारायण का स्मरण, कीर्त्तन, कथा श्रवण, सेवा, पूजा, वन्दना, दास्य, सख्य, आत्मार्पण, यह नौ प्रकार की भक्ति करनी चाहिये॥ ७। ११। ११ नारदः।

७—हृदयस्थ भगवान् असंख्य जन्म का पाप नष्ट कर देते हैं जब उन के यश का श्रवण, उनका ध्यान पूजा या सत्कार होता है॥

८—जो जन तुम्हारी लीला को सुनते हैं, कीर्त्तन करते हैं, गान करते हैं और इन सब बातों से आनन्द उठाते हैं, वे शीघ्रही तुम्हारे चरण-कमल का दर्शन पाते हैं। और फिर उनका संसार का आवागमन छूट जाता है॥

९—हे नारायण! मैं आप के चरण-कमल के सेवकों का दास बारंबार होऊँ। आप प्राणनाथ हैं, आपके गुणों का मेरा मन स्मरण करता रहे। मेरी वाणी उनका कीर्त्तन करती रहे और मेरा देह आपकी टहल (सेवा) करे॥ ६। ११। २४ वृत्रः।

१०—श्रीकृष्ण के यश के श्रवण से असंख्य संकटों का नाश होता है। और उनके चरण कमल की सेवा का अनुराग तो अवश्य ही मेरे दुःखों को नष्ट कर देता है॥

३। ७। १४ मैत्रेयः।

११—जो नारायण के गुण गान करते हैं अथवा सुनते हैं या नारायण के चरण को हृदय में रखते हैं। उनको मरण काल में भी भय नहीं होता॥ १। १८। ४ सूतः।

१२—नारायण की शुभ कथा के श्रवण, कीर्त्तन और मनन को अनुक्षण बढ़ाने से से मनुष्य वैकुंठ को जाते हैं। वे अजेय यम को भी पराजय कर मोक्ष लाभ करते हैं। राजा लोग भी इसी लाभ के कारण अपने महल छोड़ कर वनवासी होते थे।

१०। ९०। ५० शुकः।

१३—नारायण ने जो असंख्य सृष्टि, स्थिति और संहार की लीला की है उनको जो श्रवण करता है और आनन्द पाता है उससे उसकी भक्ति भगवान् में होती है। और मोक्ष होता है। १०। ६९। ४५ शुकः।

१४—क्या डर यदि आवागमन हो, या अपने पाप से नरकवास हो। यदि आप के चरणकमल में मेरा वैसा चित्त लगे जैसा भौंरा फूलों में रमता है। और यदि

मेरी वाणी की शोभा तुम्हारे गुणगान से वैसी बढ़े जैसी तुलसी की शोभा आप के चरण पर रखने से बढ़ती है। ग्रौर यदि आप के गुणों से मेरे कान भर जाया करें॥

३। १५। ४९ कुमारः।

१५—हमारे मन की वृत्ति कृष्ण के चरण-कमल में लगी रहे। हमारी वाणी उनके नामों का कीर्त्तन करे ग्रौर हमारा शरीर उनके वन्दनादि कामों में लगे॥

१०। ४७। ६६ नन्दादयः।

१६—हरि के यश को गाने से ग्रौर सुनने से जो भक्ति पैदा होती है उस भक्ति से आत्मा की शुद्धि जितनी होती है उतनी व्रतादि से नहीं होती॥ ६। ३। ३२ यमः।

१७—मेरी पवित्र कथा के श्रवण से ग्रौर कीर्त्तन से ज्यों ज्यों मन की शुद्धि होती है त्यों त्यों मन अति सूक्ष्म आध्यात्मिक वस्तु देख सकता है। जैसे ग्रंजन के लगाने से नेत्र सूक्ष्म पदार्थों को देख सकता है॥ ११। १४। २८ श्रीकृष्णः।

१८—नारायण के यश के सुनने से ग्रौर गाने से अल्पकाल में भगवान् भक्त के हृदय में प्रवेश करते हैं॥ २। ८। ४ परीक्षित्।

१९—जैसे सूर्य्य अन्धकार को दूर कर देता है ग्रौर वायु मेघ को, वैसे नारायण के गुणगान करने से वे मनुष्यों का पाप दूर कर देते हैं॥ १२। १२। ४८ सूतः।

२०—ग्रतएव हे परीक्षित् जो अभय को चाहता है उसको चाहिए कि सब जीवों के आत्मा परमेश्वर के गुणों का श्रवण करे, कीर्त्तन करे ग्रौर स्मरण करे॥

२। १। ५ शुकः।

२१—जो आनन्द आप के चरण-कमल के ध्यान से होता है या कीर्त्तन के श्रवण से होता है वह आनन्द ब्रह्मज्ञान की दशा में नहीं होता। भला वह आनन्द उनको क्योंकर मिल सकता है जो यम के खड्ग के काटे गये विमान पर से गिर जाते हैं (१)॥

२२—चक्रपाणि (नारायण) के शुभ लीला कर्म्मों को सुन कर ग्रौर लज्जा को छोड़ उनके विभूत वाचक नामों का संकीर्त्तन करते हुए असंग विचरे॥

११। २। ३९ कविः।

२३—जहाँ यदुपति श्रीकृष्ण की कथा का श्रवण नहीं होता जिस से राक्षसों का नाश होता है वहाँ विघ्नकारी राक्षसादि उपद्रव मचाते हैं॥

१०। ६। ३ शुकः।

२४—हे दूतगण उनको। पकड़ लाग्रो जिनकी जिह्वा भगवान् का नाम नहीं लेती ग्रौर जिनका चित्त भगवान् के चरण-कमल का ध्यान नहीं करता। जिनका शिर कृष्ण को नमस्कार एक बार भी नहीं करता॥ ६। ३। २९ यमः।

२५—हे सूत, मनुष्य के दोनों कान केवल बिल हैं जो हरि-गुणगान नहीं सुनते ग्रौर जिह्वा मेंढकी की नाईं है जो हरि की कथा नहीं गाती॥

---

(१) जो मनुष्य दानादि पुण्य कर्म्म से स्वर्ग में जाते हैं उनका स्वर्गवास कुछ दिन के लिये होता है। उनको फिर स्वर्ग से गिर जाना पड़ता है। पर भक्तों का वैकुंठवास सदा के लिये होता है॥

२६—ग्रौर माथा एक बोझा ही है जो कृष्ण को नमस्कार नहीं करता। ग्रौर हाथ तो मुर्दे का है जो कृष्ण का टहल न करे, चाहे सोने के कड़े से शोभायमान क्यों न हो॥

२७—ग्रौर ग्रांख तो मोर के पंख की चांद का सा है जो विष्णु की मूर्त्तियों का दर्शन नहीं करता ग्रौर पैर तो काठ का सा है जो विष्णु मन्दिरों की यात्रा नहीं करते॥

२८—जो मनुष्य विष्णु के चरण की रेणु को मस्तक पर धारण नहीं करता वह जीता तो है पर मुर्दा है। ग्रौर जो विष्णु के चरण की तुलसी का गन्ध नहीं सूंघता वह भी जीता हुग्रा मुर्दा है॥ २।३।२०—२३ शौनकः।

२९—वाणी तो वही है जो उसके गुणों को गाती है। ग्रौर हाथ वही जो हरि की सेवा करे। ग्रौर मन वही जो चराचर के ग्रधिष्ठाता का स्मरण करता हो। ग्रौर कान वही जो उनकी पवित्र कथा सुने॥

३०—ग्रौर मस्तक भी वही है जो हरि के दोनों प्रकार के स्वरूप का नमस्कार करे। ग्रर्थात् विष्णु मूर्ति को ग्रौर विष्णु भक्तों को। ग्रौर ग्रांख वही जो विष्णु का दर्शन करे। ग्रौर देह के ग्रङ्ग वही हैं जिन में विष्णु के ग्रथवा भक्तों के चरणामृत का सेवन हो॥ १०।८०।३—४ परीक्षित्।

३१—नारायण के गुण गाने से मनुष्य का बड़ा लाभ है। विद्वानों से कही गई भगवद् कथा का सुनना महाफलदायक है॥ ३।६।३३ मैत्रेयः।

३२—इस लिये गोविन्द का सुन्दर माहात्म्य सुने ग्रौर गावे। उससे ग्रानन्द मिलता है। सुनने वाला कृतार्थ होता है इसमें कुछ सन्देह नहीं।
हरिभक्तिः सुधोदये। ८।३ नारदः।

इति तृतीय विरचन॥

---

## ग्रथ चतुर्थ विरचन

### भगवत्-कथा-श्रवण-प्रकरण

१—श्रीकृष्णजी जो सब के हृदय में वास करते हैं ग्रौर सत्पुरुषों के सुहृद् हैं ग्रपने यश की कथा के सुनने वालों के पाप को दूर कर देते हैं। उनकी कथा का श्रवण ग्रौर कीर्त्तन पवित्र कर देता है॥ १।२।१७ सूतः।

२—जो जन सन्तों के ग्रात्मस्वरूप भगवान् श्रीकृष्ण के कथाग्रमृत से ग्रपना कान भरलेते हैं वे ग्रपने विषयवासनादूषित हृदय को पवित्र करते हैं। ग्रौर हरि के चरण कमल को पहुंच जाते हैं॥ २।२।३७ शुकः।

३—जो धर्मानुष्ठान नारायण के यश की कथा में ग्रनुराग पैदा नहीं करता वह वृथा परिश्रम है॥ १।२।८ सूतः।

४—यद्यपि अजित आप को दूसरा कोई तीनों लोक में जीत नहीं सकता तथापि ज्ञानलाभ करने में परिश्रम त्याग कर जो लोग अपने स्थान में बैठ कर सन्तों के मुख से आपकी कथा के श्रवण में कर्म्म, वचन और हृदय से लगे रहते हैं वे आप को वशीभूत कर लेते हैं ॥ १० । १४ । ३ ब्रह्मा ।

५—हे भगवान्, जो आप के चरण का शरण लिया है और जिनको आप के कीर्तन में रस मिला है वे सन्त मोक्ष को भी कुछ नहीं गिनते। और अन्य पद की कौन बात जिससे आप की प्रसन्नता न हो ॥ ३ । १५ । ४८ कुमारः ।

६—ऐसा कौन है जो आत्मशुद्धि की इच्छा करता है पर भगवान् के यश का श्रवण न करे जिनके सबकर्म्म प्रशंसनीय हैं। इससे कलियुग का पाप नष्ट हो जाता है ॥ १ । १ । १६ ऋषयः ।

७—कान के रास्ते से प्रवेश कर भक्तों के हृदय-कमल में पहुंच कर श्रीकृष्ण सब काम क्रोधादि मलों को ऐसा साफ कर देते हैं जैसा शरद ऋतु जल साफ़ कर देता है ॥ २ । ८ । ५ परीक्षित् ।

८—हे पूज्य ऋषभदेव दुष्ट मनुष्यों के हृदय की शुद्धि विद्या, वेदाध्ययन, दान, तप, योग, क्रियादि, से वैसी नहीं होती जैसी कि आप के यश के श्रवण से भक्ति के बढ़ने से ॥ २ । ८ । ५ परीक्षित् ।

९—सिवाय हत्यारा चण्डाल के और कौन मनुष्य नारायण के गुणों के श्रवण से मुँह मोड़ेगा। ऐसे कान के सुख देने वाले गुणों को निष्काम सन्तजन गाया करते हैं। संसार से छुड़ाने का यही औषध है ॥ १० । १ । ४ परीक्षित् ।

१०—ऐसा कौन रसज्ञ है जो सन्तों के शरण दाता हरि-की-कथा से अघाय जावे ॥ शिव ब्रह्मादि योगेश्वरों ने भी जिस निर्गुण के गुणों के अन्त का पार नहीं पाया ॥ १ । १८ । १४ ऋषयः ।

११—किस संसार के दुःख से क्लिष्ट मनुष्य को हरि कथा श्रवण में अनुराग न होगा। हरि-कथा-श्रवण से ऐसा ज्ञान होता है जिससे मनुष्य संसार-समुद्र के भंवरों को पार हो सकता है। चित्त प्रसन्न हो कर विषयों का संग नहीं करता, मोक्ष का मार्ग जो भक्तियोग है उसको प्राप्त होता है ॥ २ । ३ । १२ शुकः ।

१२—सूर्य्य उदित होकर और अस्त होकर मनुष्य के आयु को घटाते हैं। जो समय नारायण की कथा-श्रवण से नहीं बीतता वह वृथा ही नष्ट जाता है ॥

१३—क्या वृक्ष नहीं जीकर खड़े रहते, क्या लोहार की भाथी हवा भरकर उसे बाहर नहीं फेंकना, क्या ग्राम के पशु नहीं खाते और मैथुन नहीं करते ॥

१४—जिस मनुष्य के कान में श्रीकृष्ण की कथा का प्रवेश नहीं हुआ वह कुत्ता, शूकर, ऊँट, गधा ऐसे पशुओं के समान है ॥ २ । ३ । १७—१९ शौनकः ।

१५—मैं उन अज्ञानियों के लिये शोक करता हूं जो पापी हरि-कथा-श्रवण से विमुख रहते हैं। वे शोचनीय हैं (उनके लिये शोक करना चाहिये) क्योंकि वे वृथा चलने में बोलने में और चिन्तन में लगे रहते हैं। उनके आयु को हर क्षण काल हर रहा है ॥ ३ । ५ । १४ विदुरः ।

१६—जो लोग हरि की लीला को नहीं सुनते पर मति-भ्रष्ट करने वाले कथा को सुनते हैं। वे वैकुंठ को नहीं जाते। उन पुण्यघातक कथा के सुनने से दुर्भाग्य मनुष्य नरक के अन्धकूप में गिरते हैं॥ ३। १५। २२ ब्रह्मा।

१७—हे भगवन्, आपके कथामृत के पीने से मनुष्यों की मति स्वच्छ होती और भक्ति बढ़ती है। और ज्ञान वैराग्य प्राप्त होकर वैकुंठ को सहज ही पहुँचते हैं॥ ३। ५। ४४ देवाः।

१८—जो मनुष्य आपकी कथा से भरे हुये कानों से आपके चरण-कमल का रस पीते हैं और भक्ति से आपके चरण की सेवा करते हैं उन अपने भक्तों के हृदय से आप नहीं निकल जाते॥ ३। ९। ५ ब्रह्मा।

१९—जैसे कोई हाथी दावानल से जरा हुआ पियासा होकर नदी में घुस जाता है और नहीं निकलता वैसे यह संसार-ताप से जरा हुआ तृषित मन आपके कथामृत की सरिता में प्रवेश कर और ब्रह्मानन्द को पीकर संसार के ताप को छोड़ कर नहीं निकलना चाहता॥

२०—हे प्रभो! आप ऐसे बड़े दाता से विवेकी जन उन चीज़ों को क्यों मांगे जो नारकी देहाभिमानी जीवों का भी है। मैं मोक्ष के दाता में उन वरों को नहीं मांगता॥

२१—मैं तो उस मोक्ष को भी नहीं चाहता जहां आपके चरण-कमल का सुगंध नहीं है, जो सन्तों के हृदय से निकल कर उनके मुख के राह से बाहर होता है। मुझ को तो यह वर दीजिये कि मेरे हज़ार कान हों कि मैं आपके यश को सुना करूँ॥

२२—आपके चरण-कमल का सुगन्ध वायु सन्तों के मुख से निकल कर कुयोगियों को याद दिलाता है जो सत्य मार्ग भूले हैं। मुझको आपके यश-श्रवण को छोड़ दूसरे वर का प्रयोजन नहीं॥

२३—हे सुयश! जो मनुष्य एक बार भी सन्तों के संग आपके शुभ यश को सुनता है वह यदि पशु न हो तो फिर उसे छोड़ नहीं सकता। जिस यश को लक्ष्मी ने सकल गर्यो को अपने पास इकट्ठा करने के लिये पसन्द किया था॥ ४। २०। २३—२६ पृथुः।

२४—उन सन्तों के समागम में भक्तों के मुख से स्खलित हरि के यश की धारा चारों ओर बहती है। उस धारा को जो अपने कानों से एक चित्त से अघाय के पीता है उनको भूख पियास, भय और शोक नहीं छूने पाते॥

२५—इस स्वाभाविक क्षुधादि उपद्रवों से दुःखी होकर मनुष्य नारायण के कथामृत में अनुराग नहीं करते॥ ४। २९। ४०—४१

२६—यह असह्य भूख और प्यास मुझको नहीं सताती है जब मैं आपके मुखारविन्द से टपकता हरि कथामृत को पी रहा हूँ॥ (१) १०। १। १३ परीक्षित्।

(१) अर्जुन के पौत्र राजा परीक्षित् ने सात दिन तक अन्न जल छोड़ कर भागवत श्रवण किया था। उसी के अनुकरण से भागवत का सप्ताह-पाठ आज तक इस देश में चला आता है॥

२७—हे विप्रगण ! आप और गंगा माई जाने कि मैं नारायण के शरणागत होकर उनको हृदय में धारण करता हूँ। मुझको कुछ परवाह नहीं चाहे ऋषि का भेजा हुआ कोई छली तक्षक (१) मुझको काटे। आप विष्णु की कथा गाइये ॥

१। १९। १५ परीक्षित्।

२८—जब कि यशस्वी सन्तों के गुणों की कथा श्रवण कर आनन्द होता है तब श्रीवत्सधारी नारायण की कथा का क्या कहना। ३। १९। ३१ सूतः।

२९—इस लिये हे महाराज ! गोविन्द की पवित्र कथा श्रवण करो ॥

३०—आपके मुख से निकला हरि-कथा-मृत के सेवन से मेरी तृप्ति नहीं होती। यह कथामृत संसार के दुःख से तपे हुए मनुष्य के लिये महौषध है।

११। ३। २। विदेहः।

३१—नाना दुःख से क्लिष्ट होकर जो अपार संसार-समुद्र के पार जाना चाहते हैं इनके लिये और दूसरी नाव नहीं हैं सिवा नारायण के यश श्रवण के ॥

१२। ४। ४० शुकः

३२—जो सन्तों के हृदय से मुख की राह से निकला आपके चरण-कमल का रस अपने कानों से पीता है उनको भला अशुभ कहां। हे प्रभो ! यह जीवों के जन्म मरण, पैदा करने वाली अविद्या को ध्वंस कर देता है ॥ १०। ८३। ३ युधिष्ठिरः।

३३—आप की अमृत कथा और आप के चरण से निकली धारा ( गंगा ) तीनों लोक का पाप का नाश करने में समर्थ हैं। पुण्यात्मा लोग इसी कारण कानों से तो वेदोक्त आपके यश को श्रवण करते हैं। और गंगा को अंगों से स्नानाचमनादि से दोनों तीर्थों का सेवन करते हैं ॥ ११। ६। १९ देवाः।

३४—हे ब्रह्मन् ! आपकी लीला मनुष्यों को कल्याणकारी है। लोग उस लीला के कथामृत को पीकर दूसरी इच्छा नहीं रखते ॥ ११। ६। ४४ उद्धवः।

३५—हे योगीश्वर ! हम कर्ममार्ग में भटक रहे हैं। तुम्हारी कथा से तुम्हारे भक्तों के साथ घोर अज्ञानान्धकार के पार उतर जायेंगे ॥ १२। ६। ४८ उद्धवः।

३६—तब तक कर्मकाण्ड करे जब तक वैराग्य का उदय न हो। अथवा जब तक तुम्हारी कथा के श्रवण में श्रद्धा उत्पन्न न हो ॥ ११। २०। ७ श्रीकृष्णः।

---

(१) राजा परीक्षित् मृगया करने को किसी समय गये थे। थके पियासे राजा ने वन में एक ऋषि को देखा। वे ध्यान में मग्न थे। ऋषि से राजा ने जल मांगा। वे नहीं बोले। राजा ने मारे क्रोध के उनके गले में एक मरे सांप को, जो वहां पड़ा था, माला की नाईं पहिरा दिया। ऋषि को कुछ खबर नहीं। उस आश्रम के लड़कों ने उस ऋषि के बेटे से जाकर कहा कि तेरे बाप की यह दुर्दशा हुई है। ऋषि-पुत्र ने शाप दिया कि जिसने मेरे पिता का यह अपमान किया है उसको सात दिन में तक्षक सांप काटेगा। इस बात को सुन राजा गंगा के तट पर बैठ निर्जल उपवास कर भागवत सुनते हुए प्राण छोड़ने में तैयार रहे। अन्त में तक्षक के काटने से बैकुंठ सिधारे ॥

३७—इस यज्ञकर्म्म में जिस के करने से हमारा शरीर धूम से धूमिल हो गया है पर जिस की सफलता का निश्चय नहीं है गोविन्द के चरण-कमल का मीठा रस हम लोगों को आप भर पेट पिलाते हैं ॥ १ । १८ । २ शौनकः ।

३८—जो मनुष्य बहुत दिन परिश्रम करके वेदादि का अध्ययन करते हैं उस का प्रयोजन यही कहा गया है कि भगवद्भक्तों के मुख से नारायण के गुणों का श्रवण करना ॥ ३ । १३ । ४ विदुरः ।

३९—उसने ( राजा पृथु ) देह को आत्मा समझ कर इस अज्ञान को नष्ट कर डाला । तब उसे आत्मज्ञान हो गया । सिद्धियों की कुछ इच्छा न रह गई । और जिस तर्कादि विचार से अपने संशयों को काटा था उस को भी छोड़ बैठे । तब तक योगादि सिद्धि से प्रमाद ही है जब तक कृष्ण कथा में अनुराग न किया हो (१) ॥ ४ । २३ । १२ मैत्रेयः ।

४०—आप का कथामृत दुःखियों को जिला देता है । पाप को नष्ट करता है । सुनने से कल्याण होता है । कवि लोग ऐसी प्रशंसा करते हैं । इस को पाकर पृथ्वी में जो फैलाते हैं वे बड़े दाता हैं ॥ १० । ३१ । ९ गोप्यः ।

४१—यह कुछ असम्भव नहीं है कि आप के दर्शन से सब पाप का नाश हो जाता है जब केवल नाम के एक बार श्रवण करने से चाण्डाल भी मुक्त हो जाता है ॥ ६ । १६ । ४४ चित्रकेतुः ।

४२—इस लोक में सिवाय पशु के और ऐसा कौन है जो पुरुषार्थ के तत्त्व को जान कर सब प्राचीन कथाओं में संसार का छुड़ाने वाला भगवत कथामृत को कानों से पीकर फिर उससे मुँह मोड़ ले ॥ ३ । १३ । ४९ मैत्रेयः ।

४३—जो विष्णु के कथामृत को छोड़ असत् कथा सुनते हैं उनकी अदृष्ट फूटी है । वे अच्छे पदार्थ को छोड़ कर सूकर की नाईं विष्ठा खाते हैं ॥ ३ । ३२ । १९ कपिलः ।

४४—हरिकथा के अनुक्षण गाने से अमंगल का ध्वंस हो जाता है । जो कृष्ण में शुद्ध भक्ति को चाहता है वह उनकी कथा को सुना करे ॥ १२ । ३ । १५ शुकः ।

४५—जो मनुष्य भगवत् पद पाने की चाह रखता है उस को चाहिये कि भगवान् ने जो धर्म्म रक्षा के लिये शरीर धारण किया है उस श्रीकृष्णावतार की लीला को सुना करे । जिस के सुनने से कर्म्म छूट जाता है ॥ १० । ९० । ४९ शुकः ।

इति चतुर्थ विरचन ॥

---

(१) राजर्षि पृथु के वर्णन में मैत्रेय जी की उक्ति ॥

# अथ पञ्चम विरचन ।

## भगवत्-कीर्तन-प्रशंसा प्रकरण ।

१—कवियों ने यही निश्चय करके कहा है कि नारायण का गुण-कीर्तन मनुष्यों के तप, शास्त्राध्ययन, यज्ञ, स्वाध्याय, पाण्डित्य और दान का अवश्यम्भावी फल है ॥
१ । ५ । २२ नारदः ।

२—वह वाणी किस काम की जो नारायण के गुणवर्णन में न बोली जाय, ऐसी वाणी बड़ी निकृष्ट है । वही कथा सत्य, मंगलकारी और पवित्र है जो भगवान् के गुणों को प्रकाश करे ॥

३—नारायण का यशोगान रमणीय है । नित्य नूतन सदा मन का उल्लासकारी है । शोकसागर का सुखाने वाला है ॥ १२ । १२ । ४९—५० सूतः ।

४—घोर संसार में गिरा हुआ मनुष्य जब विवश हो कर नारायण का नामोच्चारण करता है तब उसी समय बन्धन से छूट जाता है । उस नाम से तो यम भी डरते हैं ॥
१ । १ । १४ शौनकादयः ।

५—चाहे सुन्दर रचना से रचित कथा कैसी भी क्यों न हो यदि उसमें नारायण के जगत् के पवित्रकारी यश का वर्णन न हो तो उस अपवित्र काकतीर्थ में मानसरोवर के हंस नहीं रमते (१) । वे तो सुन्दर स्थान के वासी हैं ॥ १ । ५ । १०—११ नारदः ।

६—वही वाक्योच्चारण लोगों को पापनाशक है जिसमें हरि के नाम और गुण आते हैं । चाहे वह वाक्यरचना असंस्कृतादि दोषयुक्त भी होवे तो क्या । उसी को साधु लोग सुनते हैं, रटते हैं, गाते हैं ॥ १ । ५ । १०-११-

७—जो भगवद् गुण कथन को छोड़ दूसरी बातों को कहना चाहता है और नाना नाम रूप का वर्णन करता है उसकी बुद्धि एक ठिकाने नहीं लगती जैसे भाड़ तूफान की मारी नाव एक जगह नहीं ठहरती ॥ १ । ५ । १४ नारदः ।

८—नारायण ( जिनका चरणही तीर्थ है ) अपने यश का सुनना बहुत प्रिय समझते हैं । जब मैं गान करता हूँ तब मानों गुहराये गए की नाईं शीघ्र हृदय में उपस्थित होकर दर्शन देते हैं ॥ १ । ६ । ३४ नारदः ।

९— जो मनुष्य निर्भय होने की इच्छा करता है अर्थात् मुक्त होना चाहता है वह नारायण के बल, वीर्य्य और और:गुणों की कथा सुना करे ॥
१ । १८ । १० सूतः ।

१०—हे राजन् ! हरि का नाम गान इन सभों के लिये विहित है जो सकाम हैं और भय से मुक्त होना चाहते हैं, जो संसार के दुःख से खिन्न हुए हैं और योगी और ज्ञानी हैं ॥ २ । १ । ११ शुकः ।

---

(१) अलङ्कारादि से परिपूर्ण परन्तु भगवद् गुणगान जिसमें नहीं है ऐसी कविता सन्तों को नहीं रुचता ॥

११—विषय-भोगेच्छा में जिनका चित्त व्याकुल रहता है उनके लिए हरिलीला-कीर्त्तन संसार-समुद्र के उतरने की नौका है ॥ १ । ६ । ३५ नारदः ।

१२—जो लोग मृत्यु समय में विवश होकर नारायण के गुण और कर्म के वाचक नामों का कीर्त्तन करते हैं वे बहुत जन्म के पापों से छूट कर ब्रह्म को पहुँचते हैं। मैं उस अजन्मा देव का शरण लेता हूँ। ३ । १ । १५ ब्रह्मा।

१३—यह अजामिल कोटि जन्म के पापों का प्रायश्चित्त कर चुका है। जब कि मरते समय विवश होकर उसने कल्याणकारी हरि नाम का उच्चारण किया है ॥

१४—जब इसने नारायणाय (२) इस वाक्योच्चारण में हरि के चतुरक्षरी (१) नाम को लिया था तभी इस पापी का पापनाशक प्रायश्चित्त हो चुका था ॥

१५—चोर, शराबी, मित्रद्रोही, ब्रह्मघाती, गुरुस्त्रीगामी, स्त्रीहत्या, राजहत्या, पितृहत्या, और गोहत्या के करने वाले और सब तरह के पातकी भगवान् का नाम लेनाही इन सब पापियों का प्रायश्चित्त है। कारण यह है कि उच्चारण करने वाले की ओर हरि का चित्त झुक जाता है ॥

१७—न वेदोक्त प्रायश्चित्तों से, न व्रतादि से पापी उतना शुद्ध होता है जितना हरिनामोच्चारण से। क्योंकि नामोच्चारण से भगवद् गुण का ज्ञापन प्रचार होता है ॥

१८—प्रायश्चित्त सम्पूर्ण रूप से शोधक नहीं होता। क्योंकि प्रायश्चित्त के करने के पीछे फिर भी कदाचित् कुमार्ग को मन दौड़ता है। अतएव जड़ से पाप नष्ट करना चाहे तो हरि गुण गावे। हरि नाम हृदय को शुद्ध कर देता है ॥

१९—इस अजामिल को मत ले जाओ। इसने मरते समय हरिनाम का उच्चारण किया था ॥

२०—किसी के नाम लेकर पुकारने से या हँसी से या गीत गाते समय पद के भर देने से या किसी को तिरस्कार में भगवान् विष्णु का नामोच्चारण सब पापों को हरता है। यह शास्त्रोक्ति है ॥

२१—गिरने पर फिसलने पर या देह के किसी अंग के टूट जाने पर किसी जन्तु से काटे जाने पर या ज्वरादि से दुःखी होकर या चोट खाकर विवश होकर हरि का नाम बोल उठे तो मनुष्य पाप का क्लेश न पावेगा ॥

---

(१) अजामिल की संक्षेप कथा यह है कि वह जाति का ब्राह्मण था पर दुराचारी था। चोरी और डकैती करता था। शूद्र औरत के गर्भ से उसका लड़का भी हुआ था जिसका नाम नारायण रक्खा था ॥

(२) मरते समय अजामिल ने लड़के को उसका नाम पुकार कर गुहराया। प्राण छूटने पर यम-दूतों ने उसे ले जाना चाहा पर नारायण इस शब्द के उच्चारण के कारण वह यमदूतों के हाथ से छूटा। अष्टाक्षरी मन्त्र में नारायणाय चतुर्थ्यन्त पद आया है। नारायण आय ऐसे दो पद भी निकाल सकते हैं उसका यह अर्थ है कि हे नारायण आओ। इस वाक्य में चतुरक्षरी मन्त्र भी आही गया ॥

२२—महर्षियों ने भारी पापों का बड़ा प्रायश्चित्त और छोटे पापों का हलका प्रायश्चित्त समझ बूझ कर रक्खा है ॥

२३—उन प्रायश्चित्तों से तपश्चर्य्या और व्रतादि से वे पाप छूट जाते हैं। पर अधर्म्म से दूषित हृदय साफ़ नहीं होता। वह तो नारायण के चरण की सेवा ही से पवित्र होना है ॥

२४—जैसे आग ईंधन को जारती है वैसे नारायण के नाम का कीर्त्तन चाहे जान कर करे चाहे अनजान कर करे मनुष्य के पाप को भस्म कर देता है ॥

२५—जैसे कोई वीर्य्यवान् औषध किसी मनुष्य को एकाएक दिया जाय जो उसके गुण को नहीं जानता तब भी उसका फल होता है ऐसेही मन्त्र की भी शक्ति कही गई है ॥ ६। २। ७-१९ विष्णुदूतः।

२६—इस तरह सब धर्म्म के भङ्ग करने वाला निन्दिताचारी भ्रष्ट दासीभर्ता अजामिल नरक में गिराया जाता ही था कि नारायण के नामोच्चारण से बच गया ॥

२७—नारायण के नाम-कीर्त्तन से बढ़ कर मुक्ति की इच्छा करनेवाले को कर्म्म काटनेवाला हथियार दूसरा कोई नहीं है। रजोगुण से और तमोगुण से कर्म्मियों का मन दूषित रहता है। पर नामोच्चारण से सत्त्वगुण द्वारा शुद्ध मन कर्म्म में नहीं फँसता। ६। २। ४५—४६ शुकः।

२८—मरते समय लड़के को पुकारते हुए नारायण इस नाम का उच्चारण कर अजामिल भी वैकुंठ को गया। दूसरे की क्या बात, जो श्रद्धा के साथ हरिका नाम लेवेगा। ६। २। ४९ शुकः।

२९—देखो प्यारे लड़के, हरिनाम लेने का माहात्म्य कि अजामिल भी यम के फंदे से छूटा ॥

३०—हरि के गुण और कर्म्म और नाम के संकीर्त्तन से पाप क्षय होना है। इतना ही कहना पर्य्याप्त नहीं है। देखो पापी अजामिल ने मरते समय बेटे को पुकारते हुए नारायण का नाम लेकर मुक्ति को पाया ॥

३१—बड़े स्मृति ग्रन्थकार लोग इस तत्त्व को नहीं जानते थे। उनकी बुद्धि माया से जाती रही। वे वेद की सुहावनी वाणी से विमोहित होकर यज्ञादि कर्म्मकाण्ड (१) में लग गए।

---

(१) इस श्लोक में कर्म्मकाण्ड की अपेक्षा भक्ति मार्ग की महिमा कही गई है। गीता में भी द्वितीय अध्याय के ४२ और ४३ श्लोक में कर्म्मकाण्ड पर कुछ आक्षेप है। "यज्ञानां जपयज्ञोऽस्मि" ( गीता १०म अध्याय २५ श्लोक ) इससे भी जप का श्रेष्ठत्व व्यक्त हुआ—वैदिक कर्म्मकाण्ड का वर्त्तमान ह्रास कदाचित् इन्हीं उपदेशों से हुआ है।

भागवत धर्म्म के प्रादुर्भाव के पीछे हिंसामिश्रित यज्ञ द्वारा भगवदाराधना की रुचि कम होती गयी। हां शाक्त लोगों की अजाबलि तो देवी को चढ़ती ही है। यह तो वैदिक कर्म्मकाण्ड का अङ्गीभूत विधि नहीं है तान्त्रिक है। पर अब तान्त्रिक बङ्ग देश के बहुत से प्रसिद्ध पण्डितों ने व्यवस्था दी है कि बिना पशु बलि के भी दुर्गा जी की पूजा हो सकती है। कलकत्ते के एक बड़े जमींदार के प्रयत्न से यह व्यवस्था हासिल हुई है। न जानें भगवती इस राय से तुष्ट होंगी या रुष्ट।

दुर्गासप्तशती के द्वादश अध्याय के १६ वें श्लोक का शेषार्द्ध यह है, "पशुपुष्पार्घ्यधूपैश्च गन्धदीपैस्तथोत्तमैः।" स्वयं भगवती के मुखप्रोक्त इस विधान पर हरताल मार कर व्यवस्था दी गयी होगी।

३२—इस प्रकार से विचार कर सुबोध मनुष्य भगवान् में एकचित्त होकर भक्ति करें। मैं उनका दण्ड नहीं करता और कदाचित् उनमें पाप हो तो हरिगुण कीर्त्तन से वह नष्ट हो जाता है ॥ ६। ३। २३—२६ यमः।

३३—मुझ हतभाग्य को जब पुरुषोत्तम का दर्शन हुआ तो अवश्य पूर्व जन्म के पुण्य से हुआ। जिस दर्शन से मेरा आत्मा अभी तक प्रसन्नता से भरा है ॥

३४—नहीं तो इस अशुचि शूद्रीगामी की जिह्वा से मरते समय विष्णु नामोच्चारण नहीं निकल सकता ॥

३५—कहां मैं ऐसा ठग, पापी, ब्रह्मघाती, निर्लज्ज और कहां भगवान् का शुभ नाम ॥ ६। २। ३२—३४ अजामिलः।

३६—नारायण के गुणकीर्त्तन से ब्रह्मघाती, पितृघाती, गोघाती, भ्रातृघाती, गुरुघाती और कुत्ते का मांसभोजी चाण्डाल भी अपने अपने पाप से शुद्ध हो जाता है। ६। १३। ८ ऋषयः।

३७—अहा जिस कुत्ते के मांसाहारी चाण्डाल के मुख से आप का नामोच्चारण होता है वह भी श्रेष्ठ है ॥ ३। ३३। ७ देवहूतिः।

३८—चाहे घर में वास कर गृहस्थी का काम अच्छी तरह किया करे। पर उसका समय यदि मेरे कीर्तन में बीतता है तो उस को गृहस्थी का बन्धन नहीं होता ॥ ४। ३०। १९ श्रीकृष्णः।

३९—इसी कारण निःशंक होकर सब प्रयत्न से अपनी बुद्धि के अनुसार ईश्वर की महिमा का कीर्तन करता हूं। नीच पुरुष भी अविद्या के कारण संसार में आकर उनके कीर्तन से पवित्र हो जाता है। ७। ९। १२ प्रह्लादः।

४०—हे नृसिंह! ब्रह्मादि देवताओं ने जिन को गाया है आप की लीला की उन कथाओं को मैं आप के चरणकमलवासी भक्तों के सत्संग में कीर्तन करके संसार से मुक्त हो कर सब संकटों के पार उतर जाऊँगा ॥ ७। ९। १८ प्रह्लादः।

४१—जो कुछ न्यूनता मन्त्रोच्चारण की सामग्री में कसर हो गई हो वह आपके नाम कीर्तन से पूरा पड़ जाता है (१) ॥ ८। २३। १६ शुक्रः।

४२—धन्य हैं ब्रज की स्त्रियां जो श्रीकृष्ण की चिन्ता में आरूढ होकर गद्गद, आँसू भरे, गाय दुहते समय दही मथते समय पीसते समय कूटते समय पलना झोलाते

---

(१) यद साङ्गं कृतं कर्म्म जानताप्यजानता।
साङ्गं भवतु तद् सर्व्वं श्री हरेर्नामकीर्तनात्॥
श्री हरिः श्री हरिः श्री हरिः

यह मन्त्र और हरिस्मरण जो श्राद्धादि कर्मों के अन्त में पढ़ा जाता है उस का समर्थक यह भागवत वचन है ॥

समय लड़कों के रोते समय, पेड़ सींचते समय, वुहारते लीपते समय, कृष्णचरित गाया करती हैं ॥ १० । १४ । १५ मथुरापुर्योपितः ।

४३—ऐसा कौन है जो नारायण की कथा के छोड़ना चाहे। जब लक्ष्मी उस निरपेक्ष प्रभु के अंग का संग नहीं छोड़तीं ॥ १० । ४७ । ४८ गोप्यः ।

४४—आप के चरित्र के रानियाँ गृहस्थी के काम करते समय गाती हैं आप ने जरासंध को मारकर जिनके पति को क़ैद से छुड़ाया ॥ और गोपियाँ भी शंख चूड़ादि शत्रु वध और गजेन्द्र मोक्ष की कथा के गाती हैं। और जानकी का और आप के माता पिता का क़ैद से छुड़ाना भी गाती हैं ॥ और मुनि लोग और हम भक्त जन भी संसार से अपनी मुक्ति की कीर्तन करते हैं ॥ १० । ७९ । ९ उद्धवः ।

४५—जो जिह्वा पाकर पुण्य श्लोकविष्णु का गुणगान न करे वह मूढ़ भक्ति की सीढ़ी पाकर भी उस पर नहीं चढ़ता ॥ हरिभक्तिसुधोदये ८ । ५ । नारदः ।

४६—हे उद्धव! जो ऐसी गाय पालता है जिस में दूध नहीं। ऐसी स्त्री रखता है जो व्यभिचारिणी है। जिसका देह पराधीन है। पुत्र दुष्ट हैं। जिसने अपना धन कुपात्र को दे दिया है। और जिसकी जिह्वा मेरा नाम नहीं लेती। ऐसे लोग बड़े दुर्भाग्य और महादुःखी हैं ॥

४७—हे उद्धव! जिसकी जिह्वा इस विश्व के सृष्टि स्थिति और संहारकी कथा अथवा लीलावतारों की कथा नहीं उच्चारण करता ऐसी व्यर्थ जिह्वा को मनुष्य न रक्खे तो अच्छा ॥ ११ । ११ । १९—२० श्रीकृष्णः ।

४८—मान्य, गुणज्ञ सारग्राही जन कलियुग की प्रशंसा करते हैं। क्योंकि श्रीकृष्ण के कीर्त्तन ही से संसार का संग त्याग कर मनुष्य परमधाम को सिधारते हैं ॥

४९—संसार में भटकनेवाले जीवों को इस कीर्तन से बढ़ कर लाभ और कौन सा हो सकता है। क्योंकि इस से बड़ी शान्ति मिलती है, और संसार से छुटकारा हो जाता है ॥ ११ । ५ । ३६—३७ करभाजनः ।

५०—हे राजन्! मनुष्यों में वे सुभाग्य और धन्य हैं जो कलियुग में हरि नाम सुमिरते हैं और स्मरण करावते हैं ॥

५१—कलियुग दोषों से भरा है। पर उस में एक बड़ा गुण यह है कि श्रीकृष्ण के कीर्त्तन से मनुष्य बंधन से छूट कर परमधाम को चला जाता है ॥

५२—जो कुछ फल सत्ययुग में विष्णु के ध्यान करने से और त्रेतायुग में यज्ञ के करने से और द्वापर में सेवा से मिलता है सो सब फल कलियुग में हरिकीर्त्तन से मिलता है ॥ १२ । ३ । ५१—५२ शुकः ।

५३—ऐसा कौन विद्वान् है जो विष्णु के बड़े बड़े चरितों की गिनती कर सके। चाहे उसने पृथ्वी की धूल के किनके को गिन डाला हो। विष्णु ने अपने चरण के वेग से सब भुवनों को सत्यलोक तक कंपाय कर ठहरा रक्खा था ॥

५४—न तुम्हारे बड़े भाई सनकादि ऋषि न हम (ब्रह्मा) उस पुरुष की शक्ति को बूझ सकते हैं। दूसरे की कौन बात, सहस्र मुख अनन्त भी उनके गुण को गाते हैं पर अब तक पार न पाया ॥ २ । ७ । ४० ब्रह्मा ।

५५—जो अनन्त के असंख्य गुणों के गिनने में प्रयत्न करता है वह मूर्ख है। चाहे कोई पृथ्वी के गुणों को गिन डाले पर विष्णु के गुणों को गिन नहीं सकता ॥
११ । ४ । २ द्रमिलः ।

५६—जो वाक्य भगवत् अवतारों की कथा से भरा है वह जगत् को तरोताज़ा करता है, शोभित करता है, और पवित्र करता है। जो वाक्य उन कथाओं से शून्य हैं वे वस्त्रादिकों से शोभित मुर्दों की नाईं हैं ॥
१० । ३६ । १२ ।

५७—श्रीकृष्णादि अवतारों के परम मंगल बालचरित जिस में भगवान् के सुन्दर और बड़े वीर्य्यवान् कर्म्मों का वर्णन है। जो मनुष्य इन को भागवत में और अन्य ग्रन्थों में बांचता है वह परा भक्ति प्राप्त होकर परम हंसों की गति को पहुँचता है ॥
११ । ३१ । २८ शुकः ।

इति पञ्चम प्रकरण ॥

---

## अथ षष्ठ विरचन ।

### भगवत्स्मरणप्रकरण ।

१—हे गोपी ! आप लोग कृतार्थ हैं और लोक मान्य हैं। क्योंकि भगवान् वासुदेव में आपलोगों ने अपने मन को अर्पण किया है ॥
१० । ४७ । १३ उद्धवः ।

२—इतनी ही योग की विधि मेरे भक्त सनकादि ऋषियों ने कही है कि मनुष्य मन को सब ओर से खींच कर मुझ पर लगावे ॥
११ । १३ । १४ श्रीकृष्णः ।

३—जिन्हों ने एक बार भी कृष्ण के गुणों से अनुरक्त चित्त को उन पर लगाया है वे यमराज को और उनके पाशधारी दूतों को स्वप्न में भी न देखेंगे। उनका प्रायश्चित्त पूरी तौर से यहीं हो गया है ॥
६ । १ । १९ शुकः ।

४—मेरा मन हरि को बड़ी भावना से पकड़े है। अतएव मेरी वाणी वृथा नहीं जाती है। न मेरा चित्त वृथा किसी ओर दौड़ता है। न मेरी इन्द्रियां कुमार्ग में प्रयुक्त होती हैं ॥
२ । ६ । ३४ ब्रह्मा ।

५—सांख्य योग के ज्ञान से और स्वधर्म्म में लगे रहने से यही जन्म लाभ का परम फल है कि अन्त में मरण समय नारायण का स्मरण होवे ॥
२ । १ । ६ शुकः ।

६—अतएव हे राजन् ! एक चित्त से हरि को हृदय में रक्खो कि मरते समय सावधान होकर स्मरण कर परमधाम को पहुँचो ॥

७—मरते समय नारायण का ध्यान करना उचित है। हरि सब के आत्मा हैं। सब के आश्रय हैं वे अपने भक्तों को अपने स्वरूप में लवलीन कर लेते हैं ॥
१२ । ३ । ४९—५० शुकः ।

८—श्रीकृष्ण के चरण-कमल का स्मरण असंगल को दूर करता है और कल्याण को करता है; परमात्मा में भक्ति और ज्ञान विज्ञान और वैराग्य पैदा करता है ॥
१२ । १२ । ५५ सूतः ।

९—विद्या से, तप से, प्राणायाम से, जीवों पर मित्रभाव से, तीर्थ स्नान से, व्रत दान जप से, मन की शुद्धि सम्पूर्ण नहीं होती है जैसा कि भगवान् को हृदय में धारण करने से ॥ १२ । ३ । ४ शुकः ।

१०—कलियुग के कारण मनुष्य का जो पाप होता है द्रव्य की अशुद्धि से, स्थान की अशुद्धि से और चित्त की अशुद्धि से वह सब नष्ट हो जाता है ॥ १२ । ३ । ४५ शुकः ।

११—जैसे सुवर्ण पर आग रक्खी जाय तो आग सुवर्ण का मैल नष्ट कर देती है। वैसे ही विष्णु भगवान् जब योगियों के हृदय में धारण किये जाते हैं तब उनके कुभावों को भस्म कर देते हैं ॥ १२ । ३ । ४७ शुकः ।

१२—मुझको समझ पड़ता है कि असुर लोग भी भागवत होते थे। वे क्रोध के मारे त्रिभुवन के नाथ हरि की चिन्ता में लगे रहते थे। उन्होंने देखा था कि गरुड़ पर सवार होकर चक्र धारण किये भगवान् युद्ध में उनकी ओर धावते चले आते हैं ॥ ३ । २ । २४ उद्धवः ।

१३—इसी कारण सन्त लोग आपको भजते हैं। आप माया के आधीन नहीं हैं। हे भगवन् आपके चरण कमल का स्मरण छोड़ कर साधुओं को और कोई कल्याणकारी उपाय नहीं देखता हूँ ॥ ४ । २० । २९ पृथुः ।

१४—जो दण्ड भगवान् ने हम पापियों को दिया है वह हमको होवे। उससे देवाज्ञाभङ्ग करने के अपराध का क्षय हो जायगा। पर पश्चात्ताप के कारण आपकी कृपा से ऐसा मोह न होवे कि हम नीच गति को पाकर आपको भूल जावें ॥ ३। १५। ३६ जयविजयौ ।

१५—सो अब ऐसा उपाय बतलाइये कि आपके चरण-कमल को मैं किसी जन्म में न भूलूं ॥ १० । ७३ । १५ राजानः ।

१६—वृष्णि कुल के सब लोग सोते, बैठते, चलते, बोलते, खेलते, नहाते, खाते कृष्ण की चिन्ता में इतना मगन रहा करते थे कि अपनी सुध नहीं रखते थे ॥ १० । ९० । ४६ शुकः ।

१७—जो धन की चाह नहीं रखते, अपनी इन्द्रियों को वश में रखते हैं, शान्त दान्त और समदृष्टि होकर मेरे स्मरण में सन्तुष्ट रहते हैं उनको सब ओर आनन्द छाये रहता है ॥

१८—जिसने अपना अर्पण मुझको कर दिया है वह मुझको छोड़ न पृथ्वी का चक्रवर्तित्व, न पाताल का राज्य, न इन्द्र लोक, न ब्रह्म लोक, न मोक्ष, कुछ भी नहीं चाहता ॥ ११ । १४ । १३-१४ श्रीकृष्णः ।

१९—हे उद्धव, जैसा सुख उसको होता है जिसने अपना अर्पण मुझको कर दिया है और किसी का मुँह नहीं निहारता वैसा सुख विषयी लोगों को कहाँ मिले ॥ ११ । १४ । १२ श्रीकृष्णः ।

२०—जब शिशुपाल पौण्ड्र शाल्वादि राजा वैर भाव से श्रीकृष्ण का चलना, चितवन, विलासादि, शय्या पर लेटना, आसन पर बैठना इत्यादि की चिन्ता करते हुये-

तत्त्व रूप हुए थे, तब जो लोग अनुराग से उनका ध्यान करते हैं वे क्यों तुम्हारूपता को न पावें ॥
११ । ५ । ४८ नारदः ।

२१—जो मुनि लोग प्राणायाम कर इन्द्रियों को ग्रौर मन को रोक कर योगारूढ़ होकर आपका ध्यान कर जिस पद को पाये उसको आपके शत्रु भी आपकी सतत चिन्ता से पाये हैं। गोपियां भी आपके वासुकी के सदृश भुजाओं से आलिङ्गन कर तन्मय हो जाती थीं। हम भी आपके चरण कमल के रस को भोग करते हैं। आप समदर्शी हैं ॥
१० । ८७ । २३ श्रुतयः ।

२२—कृष्ण के वैरी राजा लोगों ने उनकी चिन्ता से अपने पूर्व जन्म के पापों को छोड़ा जैसे कीट भ्रमर का ध्यान करते करते अपना रूप छोड़ कर तद्रूप हो जाता है ॥

२३—विषयों की चिन्ता करने वालों का चित्त विषय में लिपटता है, मेरे ध्यान करने वाले का चित्त मुझमें लीन हो जाता है ॥
११ । १४ । २७ श्रीकृष्णः ।

२४—मैंने आपके युगल चरण को देखा जिससे लोगों को मोक्ष होता है। जिनकी चिन्ता ब्रह्मादि बड़े ज्ञानी भी करते हैं। जो संसारान्ध कूप में गिरे हुये को उठा कर उनका आश्रय होता है। उस युगल चरण का ध्यान करते हुए मैं विचरता रहता हूँ। कृपा कीजिये कि स्मरण बना रहे ॥
१० । ६९ । १८ नारदः ।

२५—हे विष्णु आपके चरण कमल को बड़े ज्ञानी योगीश्वर भी ध्यान करते हैं। यह संसार-कूप में गिरे हुए को उठाता है। ग्रौर उनको आश्रय देता है। हम गृहस्थों के मन में उसका स्मरण होता रहे यह आशीर्वाद दीजिये ॥
१० । ८८ । ४८ शुकः ।

२६—अतएव बुरी बातों की चिन्ता मत करो। ये स्वप्न के मनोरथ के तुल्य झूंठी ग्रौर अनित्य हैं। उनको छोड़ दो ग्रौर मेरे ध्यान में चित्त लगाओ ॥
११ । १४ । २८ श्रीकृष्णः ।

इति षष्ठ विरच ।

---

## अथ सप्तम विरचन ।

### भगवान की चरण-सेवा का प्रकरण ।

१—देव, दैत्य, यक्ष, गन्धर्व, मनुष्य नारायण की चरण-सेवा कर इस लोक ग्रौर परलोक में कल्याणभागी होते हैं ॥
७ । ७ । ५० प्रह्लादः ।

२—हे प्रभो ! ब्रह्मादि देवता जिनकी बुद्धि इन्द्रिय सुख की इच्छा करती है मेरे लिये कठिन तपस्या करते हैं। परन्तु बिना आपकी चरण-सेवा से मेरा अनुग्रह नहीं पाते हैं। क्योंकि हे अजित, मैं तो अपना हृदय आपको अर्पण कर चुका हूँ ॥
५ । १८ । २२ रमा ।

३—हे कमलनयन ! जो विरले कोई समाधि लगा कर सत्व गुण के आश्रय आप पर चित्त को लगाते हैं। वे आपके चरणरूप नौका पर चढ़ संसार-सागर को तर जाते हैं जैसे सब बड़े लोगों ने किया है ॥ २० । २ । ३० ब्रह्मादयः ।

४—हे देव ! जो आप के चरण-कमल के किञ्चित् प्रसाद का अनुग्रह पाते हैं वही आप की महिमा के तत्त्व को समझते हैं। न कि और कोई, चाहे वह कितना ही दिन खोजता रहे ॥ १० । १४ । २९ ब्रह्मा ।

५—मनुष्य मृत्युरूप नाग से भय खाकर चाहे सब लोक में भागा फिरे पर निर्भय नहीं हो सकता। पर जो सौभाग्यवश आप के चरण-कमल का आश्रय लेता है यम-राज उसके पास से हट जाते हैं (१) ॥ १० । ३ । २७ देवकी ।

६—अतएव संसार का भँवर जो गृहस्थी है। उसे छोड़ो वह बहुत रजोगुण राग, विषाद, क्रोध, काम, भय, दीनता और मनोव्यथा का जड़ है ॥ नृसिंह भगवान् के चरण को भजो ॥ ५ । १८ । १४ प्रह्लादः ।

७—हे कमलनयन ! इसी कारण परमहंस लोग आप के आनन्द देनेवाले चरण कमल का आश्रय लेते हैं। जो योग या कर्म्म का अनुसरण कर आप की माया में अटक जाते हैं वे मुक्ति को नहीं पहुँचते ॥ ११ । २९ । ३ उद्धवः ।

८—जिन का काम क्रोधादि ६ शत्रुओं से भरा संसार-सागर के तरने की नारायणरूप नौका नहीं है उनको बड़ा कष्ट है। अतएव हरि के चरण कमल की नाव पर बैठ दुस्तर दुःख समुद्र के पार उतर जाओ ॥ ४ । २२ । ४० सनत्कुमारः ।

९—ऐसा कौन विद्वान् है जो आप के चरण कमल को छोड़ वृथा अपने शरीर का ह्रास करेगा। हमारे पिता ब्रह्मा आप की अर्चा करते हैं। और चौदह मनु भी बेखटके, बिना तर्क कर आपकी पूजा करते हैं ॥ ४ । २४ । ६७ रुद्रः ।

१०—जैसे विष्णु चरण से निकली हुई गंगाजी मनुष्यों के पाप को क्षीण करती हैं उसी तरह से आप के चरण कमल की सेवा की रुचि संसार-दुःख से पीड़ित मनुष्यों के हृदय के मैल को धो डालती है ॥

११—जब नारायण के चरण कमल का आश्रय लेकर सब मन के मैल को धो डालता है और संग त्याग कर विज्ञान से बल का लाभ करता है। फिर क्लेश देनेवाला जन्म मरण को नहीं पाता ॥ ४ । २१ । ३१—३२ पृथुः ।

१२—श्रीकृष्ण के चरण कमल का भ्रमर (भक्त) दुःख देनेवाले विषय सुख में नहीं रमते। दूसरे लोग तो वासनाओं से धक्का खाकर अपने मन का मैल धोने के लिये कर्म्म ही करना चाहते हैं। उस से फिर मैल ही पैदा होता है ॥ ६ । ३ । ३३ यमः ।

१३—हे नाथ ! चाहे इस जन्म में चाहे अन्य नीच योनि के जन्म में यह मेरा बड़ा भाग होवे कि आप के भक्तों में मैं भी एक होकर आप के चरण कमल की सेवा करूँ ॥ १० । १४ । ३० ब्रह्मा ।

---

(१) यहाँ एक अधिक श्लोक भी किसी किसी पुस्तक में मिलता है ॥ "मैं आपका शरण लेता हूँ। आप के दस हज़ार का एकांश प्रसाद भी और कोई देव या गुरु मिलकर भी नहीं दे सकते हैं" ॥ ८ । २४ । ४६ सत्यव्रतः ।

१४—जो लोग मुरारि के चरण कमल का अवलम्बन करते हैं जो कि सन्तों का आश्रय स्थान है वे लोग संसार-समुद्र को गाय के बछड़ा के खुर के गढ़े की नाईं सहज ही लांघ जाते हैं। वे परमपद को निःशङ्क पहुँच जाते हैं॥ १०। १४। ५८ ब्रह्मा।

१५—दुर्लभ सकलाङ्ग पूर्ण मानुष देह को पाय जो मनुष्य मुकुन्द के चरण कमल को नहीं भजता वह संसार-कूप में गिरता है, वह पशु है॥ १०। ५१। ४६ मुकुन्दः।

१६—धर्मादि द्वादश गुणयुक्त (१) परन्तु भगवत् पदारविन्द से विमुख ब्राह्मण से वह चाण्डाल श्रेष्ठ है जिसने भगवान् में मन वचन और जीवन अर्पण किया है। ऐसा चाण्डाल तो अपने कुल का उद्धार करता है। परन्तु वह ब्राह्मण तो अपने को भी बचा नहीं सकता॥ ७। १३। १० प्रह्लादः।

१७—उन दुष्टों को पकड़ लाओ जो श्रीकृष्ण चरण कमल के रस पान से विमुख रहते हैं। और नरक के लेजाने वाली गृहस्थी में आसक्त रहते हैं। श्रीकृष्ण के चरण कमल रस के चाखनहार तो अर्थ त्यागी परम हंस ही होते हैं॥ ६। ३। २८ यमः।

१८—जो भगवत् कृपा से प्राप्त इस मनुष्य जन्म को पाकर इन्द्रियों के वशीभूत हो कर आप के चरण कमल का आदर नहीं करता उसने अपने को ठगा है। उसके लिये शोक करना चाहिये॥ १७। ३३। ४१ रुद्रः।

१९—जो आप के अशुभ नाशक चरण की पूजा करते हैं, जो आप का ध्यान और कीर्तन करते हैं वे पवित्र हैं। वे मोक्ष को पाते हैं और यदि वे सम्पदादि का आशीर्वाद भी चाहते हैं तो उसको भी पाते हैं। सिवाय उनके और कोई नहीं पाता॥ १०। ७२। ४ युधिष्ठिरः।

२०—भगवान् के चरण का शरण जिन्होंने लिया है, वे न स्वर्ग चाहते हैं, न ब्रह्म लोक, न पृथ्वी, न पाताल का चक्रवर्त्तित्व, न योगसिद्धि, न मोक्ष चाहते हैं॥ १०। १६। ३७ नागपत्न्यः।

२१—आप की चरणसेवा को छोड़ जिसको निष्किंचन परम हंस सबसे अधिक प्रार्थनीय समझते हैं दूसरा वर मैं नहीं मांगता। ऐसा कौन विवेकी आप के मोक्ष देने वाला चरण कमल की आराधना करके दूसरा वर मांगेगा जिससे अपना ही बन्धन हो १०। ५१। ५५ मुचुकुन्दः।

२२—हे सति द्रौपदी! हम न पृथ्वी का, न स्वर्ग का, न ब्रह्म लोक का, न पाताल का, न सालोक्य का न अणिमादि सिद्धि का अभिलाष करती हैं॥

२३—हम तो गदाधर के चरण कमल का रज जो लक्ष्मी जी के स्तन के केसर से सुगन्धित है उसी को अपने मस्तक में धारण करना चाहती हैं॥ १०। ८३। ४१—४२ महिष्यः।

(१) धर्म्म, सत्य, तप, दम, लज्जा, द्वन्द्वसहिष्णुता, अनसूया, यज्ञ, दान, धैर्य्य, विद्या—ये द्वादश गुण गिने गये हैं॥

२४—हे राजा! ऐसा कौन बुद्धिमान् है जो बड़े बड़े देवताओं के उपास्य हरि के चरण को न भजे। जब मृत्यु (यम) उसको चारों ओर घेरे है॥

२५—मैं समझता हूं कि नारायण के चरण-कमल की सेवा नित्य करना चाहिए इसमें कहीं से भय नहीं हो सकता॥ अनित्य देह में आत्मबुद्धि करने से बड़ा बड़ा उद्वेग होता है। पर विष्णु चरण की सेवा में किसी प्रकार का भय नहीं॥
११। २। ३३ ऋषिः।

२६—यदि वर्णाश्रम धर्म्म छोड़ नारायण के चरण कमल को भजे और कच्चेपन ही में पतित न हो जाय तो उसको अमंगल का क्या भय है। जो नारायण को नहीं भजते उनको वर्णाश्रम धर्म्म ही से क्या लाभ॥ १। ५। १७ नारदः।

२७—अन्य उपासना को छोड़ जो मनुष्य हृदयस्थ नारायण के चरण-सेवक हैं ऐसे प्रिय भक्तों के सब आचार विहित कर्मों की त्रुटियों को और दोषों को नारायण नष्ट कर देते हैं॥ ११। ५। ४२ करभाजनः।

२८—ज्ञानी होकर कौन आप के चरण-कमल को छोड़ देगा जब आप सर्व-त्यागी, निस्पृह, शान्त मुनियों को आत्मार्पण कर देते हैं॥ १०। ८६। ३३ बहुलाश्वः।

२९—जब लों मनुष्य आप के चरण का अभय को नहीं ग्रहण करता तब लों धन, देह, मित्र के नष्ट होजाने का भय, पराभव का तिरस्कार, पीछे शोक, फिर आकांक्षा—इन सब का मूल अहङ्कार यही लगा रहेगा॥ ३। ९। ६ ब्रह्मा।

३०—ज्ञान-वैराग्य-युक्त भक्तियोग से योगी लोग निर्भय होकर आप के चरण के आश्रित होते हैं। और इसी से उनको कल्याण होता है॥ ३। १५। ४२ कपिलः।

३१—हे राजन्! इस प्रकार जो भगवद् भक्त अच्युत के चरण की सेवा सतत करते हैं उनको वैराग्य, ज्ञान और भक्ति होती है। तब वह शीघ्र सम्पूर्ण शान्ति को पाता है॥ ११। २। ४३ कविः।

इति सप्तम विरचन॥

---

## अथ अष्टम विरचन।

### अर्चना प्रकरण।

१—जैसे वृक्ष की जड़ में सींचने से उस का सब अंश ताजा रहता है और जैसे भोजन के द्वारा प्राण को आहार देने से सब इन्द्रियों की तृप्ति होती इसी प्रकार विष्णु की पूजा से सब देवों की पूजा होती है॥ ४। ३१। १४ नारदः।

२—जैसे वृक्ष के स्कन्ध शाखादिकों का सींचना जड़ के सींचने से होता है वैसे विष्णु की पूजा से सब देवों का तथा आत्मा का भी होता है॥ ८। ५। ४९ ब्रह्मा।

३—हे भगवन्! यद्यपि आप भेदरहित परब्रह्म हैं तथापि सब योगी श्रद्धा से सिद्धि के लिये अर्चना की क्रिया से आप की उस साकार रूप की उपासना करते हैं॥

जो पञ्चभूत इन्द्रिय और अन्तःकरण का नियन्ता है वही निगमागम में पण्डित है न कि जो केवल ज्ञानमार्गी हैं ॥ ४। २४। ६२ रुद्रः।

४—गृहस्थ द्विजों का यही कल्याणकारी पन्थ है कि शुद्ध वृत्ति से उपार्जित धन से नारायण का यज्ञ करें ॥

५—पण्डितों ने शास्त्र की दृष्टि से कहा है कि यह चित्त की शान्ति करने वाली है। यह सुलभ मोक्षोपाय है और आत्मा का आह्लादकारी धर्म है ॥

१०। ८४। ३६—३७ मुनयः।

६—प्रभु परमात्मा परिपूर्ण-काम है। वे अज्ञानियों से मान नहीं चाहते। लोग भगवान् को जो सम्मान देते हैं वह अपने ही को मिलता है। जैसे मुख की शोभा दर्पण में प्रतिविम्बित होती है ॥ ७। १। ११ प्रह्लादः।

७—आपकी माया से उनकी बुद्धि सचमुच मारी गई है जो आप की पूजा दूसरे उद्देश्य से करते हैं, न कि मोक्ष के लिये। आप तो जन्म मरण से छुटकारा देनेवाले हैं। वे शव तुल्य देह के भोग्य सुख कल्पतरु से माँगते हैं। ऐसा सुख तो नारकी जीवों को त्रिलोक भी होता है ॥ ४। ९। ९ ध्रुवः।

८—जब स्वच्छ चित्त से मनुष्य पैर धोने का जल देकर दूब से भी शुद्ध भाव से पूजाकर उत्तम गति को पाता है। तब बलि को दुर्गति कैसे होगी जिसने कि सन्तोष से का राज्य आपको दे दिया ॥ ८। २२। २३ ब्रह्मा।

९—इसी तरह से जो मनुष्य वैदिकी और तान्त्रिकी क्रिया से पूजा करते हैं वे दोनों लोक में हम से अभीष्ट सिद्धि को पाते हैं ॥ ११। २७। ४९ श्रीकृष्णः।

इति अष्टम विरचन ॥

---

## अथ नवम विरचन।

१—आज मेरा अमङ्गल नष्ट हुआ, मेरा जन्म सुफल हुआ। क्योंकि योगियों के ध्यानयोग्य नारायण के चरणकमल को मैं नमस्कार करूँगा ॥ १०। ३८। ६ अक्रूरः।

२—आपकी कृपा की ओर निहार कर और अपने किये हुए कर्म को भोग कर वाक्य, कर्म, मन से जो आप को नमस्कार करते हैं, वेही मोक्ष का अधिकार रखते हैं ॥

३—गिरते, फिसलते, दुःखादि से पीड़ित होकर जो हरये नमः इतना उच्च स्वर से बोले वह सब पाप से मुक्त होता है ॥

४—आकाश, पवन, आग, जल, पृथ्वी, सूर्य, चन्द्र, नक्षत्रादि, जीवजन्तु आदिक वृक्षादि, नदी, समुद्र इन सब को नारायण के शरीर समझ भेदबुद्धि छोड़ कर प्रणाम करे ॥ ११। २। ४१ कविः।

इति नवम प्रकरण ॥

---

## अथ दशम प्रकरण ।

### दास्य प्रकरण ।

१—जिन भगवान् के नाम श्रवण से ही मनुष्य निर्मल हो जाता है उसी तीर्थचरण ( जिसके पैर से गंगादि तीर्थ की उत्पत्ति है ) के दासों को किस बात की कमी है ॥ ९ । ५ । १६ दुर्वासा ।

२—हे कृष्ण ! जब तक लोग आप के दास नहीं होते तब तक रागादि उनके लुटेरे हैं । घर जेलख़ाना है और मोह पैर की बेड़ी हैं ॥ १० । १४ । ३६ ब्रह्मा ।

३—हे नारायण ! आप सब के बन्धु हैं । कौन से आश्चर्य्य की बात है कि आप अपने शरणागत दासों के साथ एक हो जायँगे । आपने तो चक्रवर्त्ती राजाओं के मुकुट से अपने चरणों की पूजा पाकर भी पशुओं से ( वानरों से ) मित्रता की थी ॥
११ । २९ । ४ उद्धवः ।

४—जो कुछ कार्य्य शरीर से, वाक्य से, मन से, अहङ्कार से, इन्द्रियोंसे, बुद्धि से या स्वभाव से प्रेरित हो कर करे सो सब नारायणाय कह कर भगवान् को समर्पण करे । ११ । २ । ३६ कविः ।

इति दशम विरचन ॥

---

## अथ एकादश विरचन ।

### सख्य प्रकरण ।

१—अहोभाग्य नन्दगोप और व्रजवासियों का है कि पूर्णब्रह्म आनन्दमूर्त्ति श्रीकृष्ण उनके मित्र हैं ॥ ११ । १४ । ३२ ब्रह्मा ।

२—इसी रीति से पूर्वकर्म्माधीन हो कर फिर नूतन कर्म्म करता है । माया से जीव आवृत्त रहता है । जब तक वासुदेव में प्रेम नहीं उपजता तब तक संसार में देहधारी बन कर रहना पड़ता है ॥ ५ । ५ । ६ ऋषभः ।

इति एकादश विरचन ॥

---

## अथ द्वादश विरचन ।

१—जब मनुष्य सब कर्म्म छोड़ कर अपना अर्पण मुझ को कर देता है तब मेरी कृपा उस की भलाई के लिये होती है । तब वह मेरे साथ एक हो जाता है और मोक्ष पाता है ॥ ११ । २९ । ३४ श्रीकृष्णः ।

२—धर्म, अर्थ, काम इस को त्रिवर्ग कहते हैं। आत्मविद्या कर्मकाण्ड और दण्डनीति और वार्त्ता ( खेतीबारी बनिज ब्योपार इत्यादि जीविका की विविध विद्या ) यह सब त्रैगुण्य विषय वेद का प्रतिपाद्य है। यह सब सत्य है। पर जब अपने सुहृद् परमात्मा पुरुषोत्तम को आत्मार्पण किया जावे ॥ ७ । ६ । २६ प्रह्लादः ।

इति द्वादश विरचन ॥

---

## अथ त्रयोदश विरचन ।

भगवच्चरणशरण प्रकरण ।

१—हे राजन्! जो सब तरह से एक चित्त से रक्षाकर्त्ता नारायण की शरण लेता है और अन्य कर्त्तव्य को छोड़ देता है वह देव, पितृ, भूत ( पशु पक्षी ) इन का न दास है न ऋणी है ( अर्थात् यज्ञ, श्राद्ध, बलि इत्यादि कार्य्य न करने से उसको पाप नहीं ) ॥ ११ । ५ । ४१ करभाजनः ।

२—जिन्हों ने दुःख दूर करने वाले तीर्थचरण ( जिनका चरण तीर्थ है अथवा गङ्गाजी जिनके चरण से पैदा हुई हैं ) नारायण के चरण का आश्रय लिया है ऐसे उदारचित्त पुरुषों को कौन वस्तु दुर्लभ है ॥ ३ । २३ । ४१ मैत्रेयः ।

३—हे विदुर! नारायण की जिसने शरण ली है उसको शारीरिक, मानसिक पञ्चभूतजन्य अथवा मानुषजन्य दुःख नहीं सताता ॥ ३ । २२ । ३५ मैत्रेयः ।

४—यम जो अपनी शूरता से और बल से गर्व के मारे विश्व को नाश करता रहता है वह भी भगवान् के शरणागत को अपना अधीन नहीं समझता ॥ ४ । २४ । ५६ रुद्रः ।

५—नारायण अपनी महिमा से विस्मित नहीं होते। वह पूर्णकाम हैं। अपने लाभ से सन्तुष्ट हैं, निरुपाधि अपरिच्छिन्न और धीर हैं। ऐसे भगवान् को जो छोड़ कर दूसरे के पास जाता है वह मूर्ख है। वह कुत्ते की पूंछ पकड़ समुद्र को तरना चाहता है ॥ ६ । ९ । २२ देवाः ।

६—हे नृसिंह, मा बाप लड़के की रक्षा नहीं कर सकते हैं न औषध सब रोगी को आराम कर सकता है। न जहाज़ समुद्र में डूबते को बचा सकता। जो उपाय दुःख दूर करने के कहे गये हैं वे उनके काम नहीं देते जिनको आपने त्याग दिया है ॥ ७ । ९ । १९ प्रह्लादः ।

७—आप बढ़ते घटते नहीं। वह पण्डित नहीं जो आप को छोड़ दूसरे की शरण ले। आप ऐसे भक्तों पर प्रीति रखने वाले, सत्यवादी, सुहृद् और कृतज्ञ आप अपने भक्त मित्रों को सब कुछ अभीष्ट देते हैं। यहाँ तक कि अपने को भी अर्पण कर देते हैं ॥ १० । ४८ । २६ अक्रूरः ।

८—अहा! पूतना बड़ी भाग्यवती है। इस दुष्टा ने स्तन में विष लगाकर कृष्ण को मारने के लिये पिलाया। दाई के योग्य गति को इसने पाया। भला कौन इनसे बढ़ कर दयालु है जिन की शरण हम लें॥ ३। २। २३ उद्धवः।

९—हे प्रभो! इस घोर संसार के पथ में आधिभौतिक, आधिदैविक और आध्यात्मिक तीनों दुःख से सन्तप्त मुझको दूसरी शरण नहीं देख पड़ती सिवा आपके अमृत बरसाने चरण कमल रूप छत्र के॥ ११। १९। ९ उद्धवः।

१०—मैं बहुत दिनों से पापों से पीड़ित हूँ। पश्चात्ताप से क्लिष्ट हूँ। मेरे ६ शत्रु चक्षुरादि अभी तक तृप्त नहीं हुए। मुझ को शान्ति कहाँ मिले। शरण के दाता मैं आपके अभय अमृत और अशोक दाता चरण कमल के पास आया हूँ॥ मुझ दुखिये की रक्षा करो (१)॥ १०। ११। ५७।

११—हे लक्ष्मीकान्त! आप से उत्साहित होकर मैंने यत्नपूर्वक अपने अपने भक्त भाइयों की सहायता से इस भक्तिमाला को गूंथा है। चाहे अपनी लड़काई की चञ्चलता से चाहे तत्वनिरूपण के उद्देश्य से। हे अशरण-शरण! आप प्रसन्न होकर इसको स्वीकार करें॥

१२—भक्ति के अभिलाषी साधुओं की संमति इस भक्तिरत्नमाला में तो आपही आप होगी। और पण्डित लोग इसके गूंथने में मेरे परिश्रम को देख कर इसका आदर करेंगे। जो कोई और लोग दूसरे की रचना में निन्दा करने का अभ्यास रखते हैं उनसे मेरी यही प्रार्थना है कि बार बार इस को देख कर फिर कुछ कहें यदि देखने पर भी कुछ कहने की इच्छा रह जाय॥

१३—मुझे आशा है कि मुझ अल्पबुद्धि अल्पसम्पत्ति और परदेशी अकेले असहाय की इस माला पर भक्त लोगों का अनादर न होगा। भ्रमरों की कौन सी विद्या है। कौनसा उज्ज्वल कुल है। कौनसा पौरुष, कौनसा गुण है। पर रसिक जन उनका शहद क्या आदर से नहीं पीते॥

इति भक्तिरत्नावली॥

संवत् १६९९ की लिखी पोथी से लिखा कर यह छापा गया। कलकत्ते के मुद्रित पुस्तक में कुछ अधिक श्लोक अन्त में पाये जाते हैं उनका अनुवाद नीचे दिया जाता है॥

(१) श्रीधर (नारायण) की भक्तिविषयणी सूक्तियों के इस संग्रह करने में जो घट बढ़ गया हो सो विद्वज्जन क्षमा करें। मैंने अपनी रचना में लोभी हो कर चपलता की है।

(२) इस तरह से मैंने बहुत यत्न से भगवान् के प्रीत्यर्थ भक्तिरत्नावली रची॥ और कान्तिमाला नाम की टीका भी बनायी।

---

(१) इस श्लोक तक भक्तिरत्नावली का संग्रह है। ग्यारहे श्लोक से विष्णुपुरीजी के निज के रचित पद्य हैं॥

३—वाराणसी में विश्वेश्वर के समीप विष्णु मन्दिर में भक्तिरत्नावली और टीका कान्तिमाला समाप्त हुई ॥

४—शक १५५५ फाल्गुन माघ शुक्ल पक्ष द्वितीया तिथि मंगलवार में समाप्त हुई ॥

---

(१) श्रीधर शब्द नारायण वाचक है। भागवत के टीकाकार प्रसिद्ध श्रीधर स्वामी का उल्लेख इस पद से माना जाय तो यह अर्थ होगा कि कान्तिमाला टीका में यदि श्रीधर स्वामीजी की भागवत की टीका से कुछ न्यूनाधिक्य हुआ हो तो पण्डित लोग मेरी स्वरचना की चपलता क्षमा करें ॥

(१) ये श्लोक विष्णुपुरीजी के हैं या किसी लेखक ( नक्ल नवीस ) के हैं इस का भी निर्णय करना उचित है। मूल में लिखा यह पद का प्रयोग हुआ है। लिखा से केवल नकल करना ऐसा अर्थ न मान कर "रचना समाप्त"—ऐसा अर्थ उपयुक्त मानें तो विष्णुपुरीजी के समय निरूपण में झगड़ा न रहा ॥ आज से २८० वर्ष पहिले यह भक्तिरत्नावली रची गई थी ॥

---

# Alphabetical Index to the Verses.


| | पृष्ठ |
|---|---|
| अकामः सर्व्वकामो वा ... | ५ |
| अकिञ्चनस्य दान्तस्य ... | ७९ |
| अज्ञानादथवा ज्ञानात् ... | ६५ |
| अतो वै कवयो नित्यम् ... | ४ |
| अथ भागवता यूयम् ... | १० |
| अथात आनन्ददुघं पदाम्बुजं ... | ८४ |
| अथानघाङ्घ्रेस्तव कीर्तितीर्थयोः ... | ३३ |
| अथापि ते देव पदाम्बुजद्वय ... | ८३ |
| अथापि मे दुर्भगस्य ... | ६९ |
| अथो भजे त्वाखिलपुरुषोत्तमं ... | ९ |
| अथैनं मापनयत ... | ६५ |
| अथो विभूतिं मम मायिनस्ताम् | ७ |
| अनिमित्ता भागवती ... | ६ |
| अन्नं हि प्राणिनां प्राण ... | ४१ |
| अन्यथा म्रियमाणस्य ... | ६९ |
| अन्येषां पुण्यश्लोकानां ... | ५७ |
| अयं त्वत्कथामृष्टपीयूषनद्यां ... | ५५ |
| अय स्वस्त्ययनः पन्था ... | ९१ |
| अयं हि कृतनिर्व्वेशो ... | ६४ |
| अविस्मितं तं परिपूर्णकामं | १२, १०१ |
| अविस्मृतिः कृष्णपदारविन्दयोः ... | ७७ |
| अशेषसंक्लेशशमं विधत्ते ... | ४५ |
| अहं भक्तपराधीनो ... | ३६ |
| अहं हरे तव पादैकमूल ... | ४४ |
| अहो नृजन्माखिलजन्मशोभनं ... | ३४ |
| अहो भाग्यमहो भाग्यं ... | ९८ |
| अहो यूयं स्म पूर्णार्था ... | ७६ |
| अहो बकी यं स्तनकालकूटं ... | १०२ |
| अहो बत श्वपचोऽतो गरीयान् ... | ७० |
| अहो वयं जन्मभृतोऽद्य हास्म ... | ३० |
| अहो वयं जन्मभृतो लब्धं ... | ३७ |
| आत्मापृतार्च्चकरणा निशि निःशयाना ... ... | २३ |
| आत्मारामाश्च मुनयो ... | २६ |
| आपन्नः संसृतिं घोरां ... | ६२ |
| आयुर्हरति वै पुंसां ... | ५३ |
| आसामहो चरणरेणुजुषामहं ... | १८ |
| आहुश्च ते नलिननाभपदारविन्दं | ८१ |
| इति पुंसार्पिता विष्णौ ... | ४३ |
| इत्थं परस्य निजवर्त्मरिरक्षयात्त ... | ६१ |
| इत्थं हरेर्भगवतो रुचिरावतार ... | ७५ |
| इत्यच्युताङ्घ्रिं भजतोऽनुवृत्त्या ... | ९० |
| इत्येषा बहुयत्नतः खलु कृता ... | १०४ |
| इदं हि पुंसस्तपसः श्रुतस्य च ... | ६२ |
| इमं लोकं तथैवामुं ... | ८ |
| इष्टं दत्तं तपो जप्तं ... | १९ |
| एकान्तलाभं वचसो नु पुंसां ... | ४९ |
| एतद्ध्यातुरचित्तानां ... | ६४ |
| एतन्निर्विद्यमानानां ... | ६४ |
| एतावानलमघनिर्हरणाय पुंसां ... | ६८ |
| एतावानेव लोकेऽस्मिन् ... | १२ |
| एतावान् योग आदिष्टो ... | ७६ |
| एतावान् साङ्ख्ययोगाभ्यां ... | ७७ |
| एतेनैव ह्यघोनोऽस्य ... | ६५ |
| एतैरुपद्रुतो नित्यं ... | ५६ |
| एतः पूर्व्वकृतं यद्यत् ... | ८१ |
| एवं क्रियायोगपथैः ... | ९३ |
| एवं जनं निपतितं प्रभवाहिकूपे ... | ३५ |
| एवं मनः कर्म्म वशं प्रयुङ्क्ते ... | ९८ |
| एवं विमृश्य सुधियो भगवत्यनन्ते | ६९ |
| एवं श्रीश्रीरमण भवन ... | १०२ |
| एवं स विप्लावितसर्व्वधर्मा ... | ६७ |

| | पृष्ठ |
|---|---|
| एवं सन्दर्शिता ह्यङ्ग हरिणा ... | १६ |
| एवं हि लोकाः क्रतुभिः ... | १४ |
| एवमेतान् मयादिष्टान् ... | २७ |
| एष स्यामहमल्पबुद्धिविभवो ... | १०३ |
| क उत्सहेत सन्त्यक्तुं ... | ७२ |
| कः पण्डितस्त्वदपरं शरणं ... | १०१ |
| कण्ठे कृता कुलमशेषमलङ्करोति ... | ३ |
| कथं विना रोमहर्षम् ... | २२ |
| कर्म्मण्यस्मिन्ननाश्वासे ... | ५९ |
| कलिं सभाजयन्त्यार्या ... | ७३ |
| कलेर्दोषनिधे राजन् ... | ७३ |
| कस्त्वत्पदाब्जं विजहाति ... | ८५ |
| कामं भवः स्ववृजिनैर्निरयेषु ... | ४५ |
| कामयामह एतस्य ... | ८८ |
| कायेन वाचा मनसेन्द्रियैर्वा | १९,९७ |
| किं चित्रमच्युत तवैतदशेषबन्धो | ९६ |
| किं दुरापादनं तेषां ... | १०० |
| किं स्वल्पतपसां नृणामर्च्चायां ... | ३८ |
| कुतोऽशिवं त्वच्चरणाम्बुजासवं ... | ५८ |
| कृच्छ्रो महानिह भवार्णवमप्लवेशाम् | ८५ |
| कृते यद्ध्यायतो विष्णुम् ... | ७३ |
| कृष्णाङ्घ्रिपद्ममधुलिण्न पुनर्विसृष्ट | ८६ |
| केवलेन हि भावेन ... | २६ |
| कोऽतिप्रयासोऽसुरबालका ... | १४ |
| को नाम तृप्येद्रसवित् कथायां ... | ५२ |
| को नाम लोके पुरुषार्थसारवित् ... | ६० |
| को नु त्वच्चरणाम्भोज ... | ९० |
| को नु राजन्निन्द्रियवान् ... | ८८ |
| को वा भगवतस्तस्य ... | ५१ |
| कौमार आचरेत् प्राज्ञो ... | १४ |
| क्रियाकलापैरिदमेव योगिनः ... | ९१ |
| क्व चाहं कितवः पापो ... | ६९ |
| क्वेमाः स्त्रियो वनचरीर्व्यभिचार ... | १७ |
| खं वायुमग्निं सलिलं महीञ्च ... | ९४ |
| गां दुग्धदोहामसतीञ्च भार्य्यां ... | ७२ |
| गायन्ति ते विशदकर्म गृहेषु ... | ७२ |

| | पृष्ठ |
|---|---|
| गुरुर्न स स्यात्स्वजनो न स स्यात् | ३४ |
| गुरूणाञ्च लघूनाञ्च ... | ६५ |
| गृणतां शृण्वतां ... | ४६ |
| गृहेष्वाविशतां वापि ... | ७० |
| घोरे कलियुगे प्राप्ते ... | २१ |
| चित्तस्योपशमोऽयं वै ... | ९१ |
| चित्रं तवेहितमहोऽमितयोगमाया | १६ |
| चिरमिह वृजिनार्त्तस्तप्यमानो ... | १०२ |
| छिन्नान्यधीरधिगतात्मगतिर्निरीह... | ५९ |
| जगज्जनन्यां जगदीश वैशसम् ... | ९ |
| जयति जननिवासो देवकीजन्म ... | १ |
| जिह्वा न वक्ति भगवद्गुणनाम ... | ४८ |
| जिह्वां लब्ध्वापि यो विष्णुम् ... | ७२ |
| जीवन् छवो भागवताङ्घ्रिरेणून् ... | ४८ |
| ज्ञानं यदा प्रतिनिवृत्तगुणोर्म्मि ... | ५३ |
| ज्ञानवैराग्ययुक्तेन ... | ९० |
| ज्ञाने प्रयासमुदपास्य नमन्त एव ... | ५१ |
| त एते साधवः साध्वि ... | ३१ |
| तं नः समादिशोपायम् .... | ७९ |
| तं मोपयातं प्रतियन्तु विप्रा ... | ५७ |
| तत् कर्म हरितोषं यत् ... | १० |
| तत् साधु मन्येऽसुरवर्य्य देहिनाम्... | १२ |
| तत्सर्वं भक्तियोगेन ... | २७ |
| तत् सेवया भगवतः ... | ३१ |
| ततो दुःसङ्गमुत्सृज्य ... | ४० |
| ततोऽन्यथा किञ्चन यद्विवक्षतः... | ६३ |
| तत्तेऽनुकम्पां सुसमीक्षमाणो ... | ९४ |
| तथापरे चात्मसमाधियोग ... | २३ |
| तदप्यहं नाथ न कामये क्वचित् ... | ५५ |
| तदस्तु मे नाथ स भूरिभागो ... | ८६ |
| तदिदमतिमहार्घं भक्तिरत्नं ... | ३ |
| तदेव रम्यं रुचिरं नवं नवं ... | ६२ |
| तद्वाग्विसर्गो जनताघविप्लवो ... | ६३ |
| तमेव वत्साश्रय भृत्यवत्सलं ... | ९ |
| तरवः किं न जीवन्ति ... | ५३ |
| तव कथामृतं तप्तजीवनं ... | ६० |

| | पृष्ठ |
|---|---|
| तव विक्रीडितं ब्रह्मन् ... | ५८ |
| तस्मात्त्वं सर्व्वभावेन ... | ८ |
| तस्मात् सर्व्वात्मना राजन् ... | ७७ |
| तस्मादमूस्तनुभृतामहमाशिषो ... | ३१ |
| तस्मादर्थाश्च कामाश्च ... | १५ |
| तस्मादसदभिध्यानम् ... | ८१ |
| तस्मादहं विगतविक्लव ईश्वरस्य ... | ७० |
| तस्मादीशकथां पुण्यां ... | ५७ |
| तस्माद्गोविन्दमाहात्म्यं ... | ४९ |
| तस्माद्भारत सर्व्वात्मा ... | ४७ |
| तस्माद्रजोरागविषादमन्यु ... | ८४ |
| तस्मान्मद्भक्तियुक्तस्य ... | २७ |
| तस्मिन् भवन्तावखिलात्महेतौ ... | १७ |
| तस्मिन्महन्मुखरिता मधुभिच्चरित्र... | ५६ |
| तान् शोच्यशोच्यानविदो .... | ५४ |
| तानानयध्वमसतो विमुखान् मुकुन्द | ८७ |
| तापत्रयेणाभिहतस्य घोरे ... | १०२ |
| तावत् कर्म्माणि कुर्व्वीत .... | ५९ |
| तावद्भयं द्रविणदेहसुहृन्निमित्तम् . | ९० |
| तावद्रागादयः स्तेना ... | ९६ |
| तितिक्षवः कारुणिकाः .... | ३१ |
| तुलयाम लवेनापि ... | २९ |
| ते देवसिद्धपरिगीतपवित्रगाथा ... | २५ |
| ✓तेन स्मरन्त्यतितरां प्रियमीश ... | ३२ |
| ते नाधीतश्रुतिगणा ... | ४० |
| ते सभाग्या मनुष्येषु ... | ७३ |
| तेष्वशान्तेषु मूढेषु ... | ४१ |
| तेषां विचरतां पद्भ्यां ... | ३३ |
| तेषामहं पादसरोजरेणुं ... | ३२ |
| तैर्दर्शनीयावयवैरुदार ... | ७ |
| तैस्तान्यघानि पूयन्ते ... | ६५ |
| त्यक्त्वा स्वधर्मं चरणाम्बुजं ... | ८९ |
| त्वत्पादुके अविरतं परि ये ... | ८७ |
| त्वय्यम्बुजाक्षाखिलसत्त्वधाम्नि ... | ८२ |
| त्वां सेवतां सुरकृता बहवो ... | २० |
| दानव्रततपोहोम ... | १७ |
| दुरापा ह्यल्पतपसः .... | ३० |
| दुर्लभो मानुषो देहो ... | ३९ |
| दूरान्निशम्य महिमानमुपेत्य ... | ३ |
| दृष्टं तवाङ्घ्रियुगलं जनतापवर्गम् | ८१ |
| देवदत्तमिमं लब्ध्वा ... | ८७ |
| देवर्षिभूताप्तनृणां पितॄणाम् ... | १०० |
| देवानां गुणलिङ्गानाम् ... | ६ |
| देवोऽसुरो मनुष्यो वा ... | ८३ |
| धर्म्मः सत्यदयोपेतो ... | २२ |
| धर्म्मः स्वनुष्ठितः पुंसां ... | ५० |
| धर्म्मार्थकाम इति योऽभिहित ... | ९९ |
| ✓न कर्हिचिन्मत्पराः शान्तरूपे ... | ७ |
| न कामयेऽन्यं तव पादसेवनात् ... | ८८ |
| न किञ्चित् साधवो धीरा ... | २७ |
| न जन्म नूनं महतो न सौभगं ... | ११ |
| न तस्य कश्चिद्दयितः ... | २५ |
| न ते विदुः स्वार्थगतिं हि विष्णुं | १३ |
| न दानं न तपो नेज्या ... | १५ |
| न नाकपृष्ठं न च पारमेष्ठ्यं ... | ८८ |
| न नाकपृष्ठं न च सार्व्वभौमं ... | २७ |
| न निष्कृतैरुदितैर्ब्रह्मवादिभिः ... | ६५ |
| न पारमेष्ठ्यं न महेन्द्रधिष्ण्यं ... | ७९ |
| न ब्रह्मणः स्वपरभेदमतिस्तव ... | १८ |
| न भारती मेऽङ्ग मृषोपलक्ष्यते ... | ७६ |
| न मय्येकान्तभक्तानां ... | २७ |
| न यत्र श्रवणादीनि ... | ४८ |
| न यद्वचश्चित्रपदं हरेर्यशो ... | ६३ |
| न रोधयति मां योगो ... | ३९ |
| न वयं साध्वि साम्राज्यम् ... | ८८ |
| न साधयति मां योगो ... | २२ |
| न हि भगवन्नघटितमिदम् ... | ६० |
| न ह्यच्युतं प्रीणयतो ... | १४ |
| न ह्यतः परमो लाभो ... | ७३ |
| न ह्यम्मयानि तीर्थानि ... | ३७ |
| नष्टप्रायेष्वभद्रेषु ... | ३० |

| | पृष्ठ | | पृष्ठ |
|---|---|---|---|
| नाग्निर्न सूर्यो न च चन्द्रतारका ... | ३८ | पुंसां कलिकृतान् दोषान् ... | ७८ |
| नातः परं कर्मनिबन्धकृन्तनम् ... | ६७ | पुरेह भूमन् बहवोऽपि ... | १७ |
| नात्यन्तिकं विगणयन्त्यपि ते ... | ५१ | प्रगायतः स्ववीर्याणि ... | ६३ |
| नानुतृप्ये जुषन् युष्मद्वचो ... | ५७ | प्रविष्टः कर्णरन्ध्रेण ... | ५१ |
| नान्तं विदाम्यहममी मुनयो ... | ७४ | प्रसङ्गमजरं पाशं ... | ३१ |
| नान्यं ततः पद्मपलाशलोचनात् ... | ९ | प्रायेण वेद तदिदं न महाजनोऽयं | ६८ |
| नान्यत्र मद्भगवतः ... | ८ | बहवो मत्पदं प्राप्ताः ... | ४० |
| नामोच्चारणमाहात्म्यं ... | ६८ | बाध्यमानोऽपि ... | २१ |
| नायं श्रियोऽङ्ग उ नितान्तरतेः ... | १८ | बालस्य नेह शरणं पितरौ ... | १०१ |
| नायं सुखापो भगवान् .. | १६ | ब्रह्महा पितृहा गोघ्नो ... | ७० |
| नारायणपराः सर्वे ... | १३ | भक्तिं मुहुः प्रवहतां त्वयि मे - | ३२ |
| नालं द्विजत्वं देवत्वं ... | १५ | भक्तियोगेन मनसि ... | ६ |
| नाहमात्मानमाशासे ... | ३६ | भक्त्याहमेकया ग्राह्यः ... | २२ |
| निखिलभागवतश्रवणालसा ... | ३ | भक्तोद्धवानपायिन्या | २१ |
| निभृतमरुन्मनोऽक्षदृढयोगयुजो ... | ८१ | भजन्ति ये यथा देवान् ... | ३९ |
| निमज्ज्योन्मज्जतां घोरे ... | ४१ | भजन्ति ये विष्णुमनन्यचेतसः ... | २६ |
| निवृत्ततर्षैरुपगीयमानात् ... | ५२ | भजन्त्यथ त्वामत एव साधवो ... | ७८ |
| नूनं दैवेन निहता ... | ६० | भयं द्वितीयाभिनिवेशतः ... | २० |
| नूनं विमुष्टमतयस्तव मायया ते ... | ९२ | भवद्विधा महाभागा .. | ३७ |
| नेमं विरिञ्चो न भवो ... | १६ | भवापवर्गो भ्रमतो यदा भवेत् ... | ३७ |
| नैकात्मतां मे स्पृहयन्ति ... | ६ | भारः परं पट्टकिरीटजुष्टं .. | ४८ |
| नैकान्तिकं तद्धि कृतेऽपि ... | ६१ | भूतानां देवचरितं ... | ३९ |
| नैरपेक्ष्यं परं प्राहुः . | २७ | भूयादघोनि भगवद्भिरकारि | ७९ |
| नैवाद्भुतं त्वच्चरणाब्जरेणुभिः ... | ३४ | भूयो नमः सद्वृजिनच्छिदे | २ |
| नैवात्मनः प्रभुरयं निजलाभ .. | ९२ | मतिर्न कृष्णे परतः स्वतो वा ... | १२ |
| नैषा मतिस्तावदुरुक्रमाङ्घ्रिं ... | ३५ | मत्प्राप्तये पद्मभवादयः ... | ८३ |
| नैषातिदुःसहा क्षुन्माम् ... | ५६ | मत्सेवया प्रतीतन्ते .. | ३६ |
| नैष्कर्म्यमप्यच्युतभाववर्जितम् ... | २६ | मदाश्रयाः कथा मृष्टाः ... | ३१ |
| नोत्तमःश्लोकवार्त्तानाम् ... | ४५ | मनसो वृत्तयो नः स्युः ... | ४६ |
| पतितः स्खलितो भग्नः ... | ६५ | मन्त्रतस्तन्त्रतश्छिद्रं ... | ७१ |
| पतितः स्खलितो वार्त्तः ... | ९४ | मन्येऽकुतश्चिद्भयमच्युतस्य ... | ८९ |
| पश्यन्ति ते मे रुचिराण्यतं | ७ | मन्ये धनाभिजनरूपतपः ... | १५ |
| पादौ हरेः क्षेत्रपदानुसर्पणे ... | ४३ | मन्येऽसुरान् भागवतांस्त्र्यधीशे ... | ७८ |
| पानेन ते देव कथासुधायाः ... | ५४ | ममाद्यामङ्गलं नष्टम् ... | ९४ |
| पिबन्ति ये भगवत आत्मनः ... | ५० | मयि निर्बद्धहृदयाः ... | ३६ |
| पुंश्चल्यापहृतं चित्तं ... | २१ | मयि भक्तिर्हि भूतानाम् ... | १८ |

| | पृष्ठ |
|---|---|
| मय्यनन्येन भावेन ... | ३१ |
| मय्यर्पितात्मनः सभ्य ... | ८० |
| मर्त्यस्तया ननु समेधितया ... | ४५ |
| मर्त्यो मृत्युव्यालभीतः ... | ८४ |
| मर्त्यो यदा त्यक्तसमस्तकर्मा ... | ९९ |
| महत्सेवां द्वारमाहुर्विमुक्तेः ... | ३३ |
| माऽगारदारात्मजवित्तबन्धुषु ... | ३४ |
| मुकुन्दलिङ्गालयदर्शने दृशौ ... | ४३ |
| मुखबाहूरुपादेभ्यः ... | २० |
| मुमुक्षवो घोररूपान् ... | ५ |
| मृषागिरस्ता ह्यसतीरसत्कथा ... | ६२ |
| म्रियमाणैरभिध्येयो ... | ७७ |
| म्रियमाणो हरेर्नाम ... | ६८ |
| य एवं पुरुषं साक्षात् ... | २० |
| यः परं रहसः साक्षात् ... | १० |
| यः स्वानुभावमखिलश्रुति ... | २ |
| यत्कर्मभिर्यत्तपसा ... | २७ |
| यत्कीर्त्तनं यत्स्मरणम् ... | १ |
| यत्पादयोरशठधीः सलिलम् ... | ९२ |
| यत्पादसंश्रयाः सूत ... | २९ |
| यत्पादसेवाभिरुचिस्तपस्विनाम् ... | ८५ |
| यत्र नारायणः साक्षात् ... | ३३ |
| यत्र निर्विष्टमरणम् ... | १०१ |
| यत्रेडयन्ते कथा मृष्टा ... | ३३ |
| यत्सङ्गलब्धम् निजवीर्यवैभवं ... | ३६ |
| यथाऽगदम् वीर्यतमं ... | ६६ |
| यथाग्निः सुसमिद्धार्च्चिः ... | २२ |
| यथाग्निना हेममलम् ... | २३ |
| यथा तरोर्मूलनिषेचनेन ... | ९१ |
| यथा यथात्मा परिमृज्यते ... | ४६ |
| यथा हि स्कन्धशाखानाम् ... | ९१ |
| यथा हेम्नि स्थितो वह्नि ... | ७८ |
| यथोपश्रयमाणस्य ... | ४१ |
| यदा यस्यानुगृह्णाति ... | २३ |
| यद्यसद्भिः पथि पुनः ... | ४० |
| यत्र व्रजन्त्यघभिदो ... | ५४ |

| | पृष्ठ |
|---|---|
| यन्नाम श्रुतिमात्रेण ... | ९६ |
| यमादिभिर्योगपथैः ... | ५ |
| यशः शिवं सुश्रव आर्य्य ... | ५५ |
| यस्तूत्तमः श्लोकगुणानुवादः ... | ६१ |
| यस्यां न मे पावनमङ्ग कर्म ... | ७२ |
| यस्याखिलामीवहभिः सुमङ्गलैः ... | ७४ |
| यस्यात्मबुद्धिः कुणपे त्रिधातु ... | ३८ |
| यस्यावतारगुणकर्मविडम्बनानि ... | ६४ |
| यस्यास्ति भक्तिर्भगवत्यकिञ्चना ... | १० |
| या दोहनेऽवहनने ... | ७१ |
| यानास्थाय नरो राजन् ... | १८ |
| या निर्वृतिस्तनुभृतां तव ... | ४७ |
| यानीह विश्वविलयोद्भववृत्ति ... | ४५ |
| या याः कथा भगवतः ... | ६४ |
| ये तु त्वदीयचरणाम्बुजकोष ... | ५४ |
| ये दारागारपुत्राप्तान् ... | ३६ |
| येऽभ्यर्थितामपि च नो ... | २४ |
| ये मुक्तावपि निस्पृहाः ... | १ |
| ये वा मयीशे कृतसौहृदार्था ... | ३३ |
| ये वै भगवता प्रोक्ता ... | १९ |
| येषां संस्मरणात्पुंसां ... | ३० |
| यो वा अनन्तस्य गुणाननन्तान् ... | ७४ |
| रहूगणैतत्तपसा न याति ... | ३५ |
| राजन् पतिर्गुरुरलं ... | २५ |
| रायः कलत्रं पशवः ... | १४ |
| लब्ध्वा जनो दुर्लभमत्र मानुषं ... | ८६ |
| वयन्त्विह महायोगिन् ... | ५८ |
| वरमेकं वृणेऽथापि ... | २३ |
| वरान् विभो त्वद्वरदेश्वराद्बुधः | ५५ |
| वर्हायिते ते नयने नराणां ... | ४८ |
| वाग्गद्गदा द्रवते यस्य चित्तं ... | २२ |
| वासुदेवपरं ज्ञानं ... | ५ |
| वासुदेवपरा वेदा ... | ५ |
| वासुदेवे भगवति भक्तिं ... | १३ |
| वासुदेवे भगवति भक्तियोगः ... | ४ |
| विद्यातपःप्राणनिरोधमैत्री ... | ७७ |

